काल—शीत, उष्ण और वर्षा के भेद से तीन प्रकार का है। इनमें अपने लक्षणों से हीन हीनयोग होना है, और अपने लक्षणों से अधिक होना अतियोग है। काल का अपने कहे हुए लक्षणों से विपरीत होना मिथ्यायोग होता है।

कर्म का त्रैविध्य तथा हीनादि योग—

कायवाक्चित्तभेदेन कर्मापि विभजेत्त्रिधा।
कायादिकर्मणां हीना प्रवृत्तिर्हीनसंज्ञिका ॥ ४० ॥
अतियोगोऽतिवृत्तिस्तु, वेगोदीरणधारणम्।
विषमाङ्गक्रियारम्भपतनस्खलनादिकम् ॥ ४१ ॥
भाषणं सामिभुक्तस्य रागद्वेषभयादि च।
कर्म प्राणातिपातादि दशधा यच्च निन्दितम् ॥४२॥
मिथ्यायोगः समस्तोऽसाविह वाऽमुत्र वा कृतम्।

कायिक, वाचिक और मानसिक भेद से कर्म तीन प्रकार का है। इनमें कायिक आदि कर्मों की हीन प्रवृत्ति-हीनयोग कहलाती है। इनकी अतिप्रवृत्ति अतियोग है। उपस्थित वेगों को रोकना; विषम रूप में स्थित अङ्गों से क्रिया का आरम्भ करना; गिरना, फिसलना आदि; भोजन के बीच में बोलना; राग-भय-द्वेष आदि कर्म; तथा दिनचर्या में कहे-प्राणातिपातादि दस निन्दित कर्म-ये सब मिथ्यायोग हैं; तथा इस लोक में या परलोक में किया जो कर्म है, वह सब मिथ्यायोग है।

दोषों के निदान—

निदानमेतद्दोषाणां कुपितास्तेन नैकधा ॥ ४३ ॥
कुर्वन्ति विविधान् व्याधीन् शाखाकोष्ठास्थिसन्धिषु।

दोषों का यह निदान-कारण है। इस कारण से कुपित हुए दोष शाखा-कोष्ठ-अस्थि एवं सन्धियों में स्थित अनेक-नाना प्रकार के रोगों को उत्पन्न करते हैं।

बाह्य स्थान के रोग—

शाखा रक्तादयस्त्वक् च बाह्यरोगायनं हि तत् ॥४४॥
तदाश्रया मषव्यङ्गगण्डालज्यर्बुदादयः।
बहिर्भागाश्च दुर्नामगुल्मशोफादयो गदाः ॥ ४५ ॥

बाह्य मार्ग—शाखा शब्द से रक्तादि धातु और त्वचा लेनी चाहिये; ये रोग के बाह्य मार्ग हैं। इनमें होने वाले रोग-मषक, व्यंग, गण्ड, अलजी, अर्बुद आदि रोग हैं। अर्श, गुल्म और शोफ आदि रोग शरीर के बाह्य भाग में होते हैं [ ये अन्तः भाग में नहीं होते ]।

कोष्ठ स्थान के रोग—

अन्तःकोष्ठो महास्रोत आमपक्वाशयाश्रयः।
तत्स्थानाः छर्द्यतीसारकासश्वासोदरज्वराः ॥४६॥
अन्तर्भागं च शोफार्शोगुल्मवीसर्पविद्रधि।

कोष्ठ को अन्तर्भाग कहते हैं; इसी को महास्रोत (महाविवर) कहते हैं; यह आमाशय और पक्वाशय में आश्रित है। इस अन्तः मार्ग में होने वाले रोग-वमन, अतीसार, कास, श्वास, उदर, ज्वर हैं। और शोफ-अर्श-गुल्म-विसर्प-विद्रधि-ये शरीर के अन्दर के भाग में होते हैं।

मध्यम रोग-मार्ग—

शिरोहृदयबस्त्यादिमर्माण्यस्थ्नां च सन्धयः ॥४७॥
तन्निबद्धाः शिरास्नायुकण्डराद्याश्च मध्यमः।
रोगमार्गः स्थितास्तत्र यक्ष्मपक्षवधार्दिताः ॥ ४८ ॥
मूर्धादिरोगाः सन्ध्यस्थित्रिकशूलग्रहादयः।

मध्यम रोग मार्ग—शिर, हृदय, बस्ति आदि मर्म और अस्थियों की सन्धियाँ तथा इनसे सम्बन्धित, सिरा, स्नायु, कण्डरा आदि मध्यम रोग मार्ग हैं। इनमें होने वाले रोग-यक्ष्मा; पक्षवध, अर्दित, शिरोरोग, सन्धिशूल, अस्थिशूल, त्रिकशूल-या इनका पकड़ा जाना है।

वायु के कर्म—

स्रंसव्यासव्यधस्वापसादरुक्तोदभेदनम् ॥ ४९ ॥
सङ्गाङ्गभङ्गसङ्कोचवर्तहर्षणतर्षणम्।
कम्पपारुष्यसौषिर्यशोषस्पन्दनवेष्टनम् ॥ ५० ॥
स्तम्भः कषायरसता वर्णः श्यावोऽरुणोऽपि वा।
कर्माणि वायोः—

वायु के कार्य—स्रंस ( सन्धि आदि का खिसकना ); व्यास ( फैलना-खुलना ); व्यध (क्रिया का नाश होना, या-व्यथा); स्वाप ( संज्ञानाश ), साद ( शिथिलता ); पीड़ा, चुभने की पीड़ा, फटने की पीड़ा; रुक जाना; अङ्ग का टूटना; अंग का सिकुड़ जाना; गोल हो जाना; रोमांचता, तर्षण ( प्यास ); कम्पन, कर्कशता, खोखलापन; सूखना, स्पन्दन, लिपटना; जड़ बन जाना, मुख में कषैलापन; श्याव या अरुण वर्ण का होना-ये वायु के कार्य हैं।

[ तर्षण--का अर्थ प्यास है-परन्तु पानी की प्यास की अपेक्षा दूसरी वस्तु की मानसिक इच्छा-चाह का होना है ]।

पित्त के कर्म—

—पित्तस्य दाहरागोष्मपाकिताः ॥ ५१ ॥
स्वेदः क्लेदः स्रुतिः कोथः सदनं मूर्च्छनं मदः।
कटुकाम्लौ रसौ वर्णः पाण्डुरारुणवर्जितः ॥ ५२ ॥

पित्त के कार्य—जलन, रक्तिमा, उष्णिमा, पकना, पसीना, क्लिन्नता; स्राव का होना, सड़ना; शिथिलता, मूर्च्छा, मद, कटु और अम्ल रस; पाण्डुर या अरुण वर्ण को छोड़कर शेष रंगका ( पीला-नीला-लाल-हरा ) होना ये वायु के कार्य हैं।

कफ के कर्म—

श्लेष्मणः स्नेहकाठिन्यकण्डूशीतत्वगौरवम्।
बन्धोपलेपस्तैमित्यशोफापक्त्यतिनिद्रताः ॥ ५३ ॥
वर्णः श्वेतो रसौ स्वादुलवणौ चिरकारिता।

कफ के कार्य—स्निग्धता, कठिनता, कण्डू, शीतलता, भारीपन, स्रोतों का अवरोध; उपलेप ( लिसड़ना-लेपना ), स्तैमित्य (शरीर के अंगों में निष्क्रियता); शोफ, पाक न होना; नींद का अधिक आना; श्वेत वर्ण, मधुर एवं लवण रस तथा देर में काम को करना-कफ के कार्य हैं।

वक्तव्य—कफ मधुर है; विदग्ध होने पर लवण है; पित्त तिक्त है, विदग्ध होने पर कटु बनता है।

रोगी का बार २ निरीक्षण—

इत्यशेषामयव्यापि यदुक्तं दोषलक्षणम् ॥ ५४ ॥
दर्शनाद्यैरवहितस्तत्सम्यगुपलक्षयेत् ।
व्याध्यवस्थाविभागज्ञः पश्यन्नार्तान प्रतिक्षणम् ॥५५॥

इस प्रकार सम्पूर्ण रोगों में लागू होने वाले दोषों के जो लक्षण कहे हैं; उनको दर्शन आदि इन्द्रियों से सावधानी के साथ भली प्रकार देखें। रोग की अवस्था के विभाग को जानने वाला वैद्य-प्रतिक्षण रोगियों को देखता हुआ जाने। [ ज्वर में-तरुण ज्वर, पच्यमान ज्वर, जीर्ण ज्वर-इस प्रकार भेद को जाने ]।

रोगी के बार २ निरीक्षण का कारण—

अभ्यासात्प्राप्यते दृष्टिः कर्मसिद्धिप्रकाशिनी ।
रत्नादिसदसज्ज्ञानं न शास्त्रादेव जायते ॥ ५६ ॥

क्योंकि कार्य सफलता को दिखाने वाली दृष्टि अभ्यास से ही प्राप्त होती है। अच्छे-बुरे रत्नों की पहिचान का ज्ञान शास्त्र पढ़ने से ही नहीं होता, अपितु कार्य करने से होता है।

व्याधि के तीन भेद और उत्पत्ति के कारण—

दृष्टापचारजः कश्चित्कश्चित्पूर्वापराधजः ।
तत्सङ्कराद्भवत्यन्यो व्याधिरेवं त्रिधा स्मृतः ॥ ५७ ॥

रोग तीन प्रकार के हैं—१-जिसमें रोग का कारण दीखता हो ( दृष्टकर्मज ); २-पहिले किये अपराध जन्यरोग ( अशुभ कर्म-जन्य-अदृष्टकर्मज ); ३-इन दोनों के मिश्रित होने से उत्पन्न ( दृष्टादृष्टकर्मज ) इस प्रकार से रोग तीन प्रकार के हैं।

इन व्याधियों के लक्षण—

यथानिदानं दोषोत्थः कर्मजो हेतुभिर्विना ।
महारम्भोऽल्पके हेतावातङ्को दोषकर्मजः ॥ ५८ ॥

इनके लक्षण—दोषजन्य ( दृष्टकर्मज ) रोग-निदान के अनुसार लक्षण वाले होते हैं। कर्मजन्य रोग-कारण के विना ही उत्पन्न होते हैं। दृष्टकर्मज रोग-थोड़े से कारण से ही-बहुत बड़े रोग को उत्पन्न कर देते हैं।

त्रिविध व्याधि की चिकित्सा—

विपक्षशीलनात्पूर्वः कर्मजः कर्मसङ्क्षयात् ।
गच्छत्युभयजन्मा तु दोषकर्मक्षयात्क्षयम् ॥ ५९ ॥

चिकित्सा—दोषजन्य रोग-विरोधी वस्तु के सेवन से शान्त हो जाता है। कर्मजन्य रोग-कर्म के क्षय से शान्त होता है। दोष-कर्मजन्य रोग-दोष और कर्म दोनों के क्षय होने से शान्त होता है।

प्रकारान्तर से व्याधि के दो भेद—

द्विधा स्वपरतन्त्रत्वाद्व्याधयोऽन्त्याः पुनर्द्विधा ।

रोग-स्वतन्त्र और परतन्त्र भेद से दो प्रकार के हैं। इनमें परतंत्र रोग फिर दो प्रकार के हैं।

उक्त दोनों भेदों के स्वरूप—

पूर्वजाः पूर्वरूपाख्या, जाताः पश्चादुपद्रवाः ॥ ६० ॥

रोग से पूर्व होने वाले रोग-पूर्वरूप कहाते हैं; रोग से पीछे होने वाले उपद्रव कहाते हैं।

स्वतन्त्र और परतन्त्र व्याधि का लक्षण—

यथास्वजन्मोपशमाः स्वतन्त्राः स्पष्टलक्षणाः ।
विपरीतास्ततोऽन्ये तु—
—विद्यादेवं मलानपि ॥ ६१ ॥

जिन रोगों की उत्पत्ति और शान्ति-उनके अपने तक ही नियमित रहती है; वे स्वतंत्र रोग हैं। इनमें उस रोग के लक्षण स्पष्ट रहते हैं। इससे विपरीत अर्थात् जिनमें-उत्पत्ति-और शान्ति अपने तक नियमित नहीं-तथा लक्षण स्पष्ट नहीं होते-वे परतंत्र रोग हैं। इसी प्रकार-रोग की भांति-वातादि दोषों को भी जानना चाहिये।

प्रत्येक विकार में वैद्य का कर्तव्य—

तांल्लक्षयेदवहितो विकुर्वाणान् प्रतिज्वरम् ।

इन वात-पित्त-कफ को प्रत्येक रोग में कुपित होते हुए वैद्य पहिचाने।

परतन्त्र व्याधियों की शान्ति का उपाय—

तेषां प्रधानप्रशमे प्रशमोऽशाम्यतस्तथा ॥ ६२ ॥
पश्चाच्चिकित्सेत्तूर्णं वा बलवन्तमुपद्रवम् ।
व्याधिक्लिष्टशरीरस्य पीडाकरतरो हि सः ॥ ६३ ॥

इन परतंत्र रोगों में स्वतंत्र रोग के शान्त होने पर शान्ति हो जाती है; और यदि वे शान्त न हों तो पीछे से चिकित्सा करनी चाहिये। यदि उपद्रव बलवान हो तो उसकी शीघ्रता से चिकित्सा करें। क्योंकि वह उपद्रव-रोग से पीड़ित शरीर में अतिशय पीड़ा करने वाला होता है।

वक्तव्य—रोग सात प्रकार के हैं—"सहगर्भजातपीडाकाल-प्रभावस्वभावजाः। ते तु पृथग् द्विविधाः॥" संग्रहः।

नाम-हीन रोग में वैद्य का कर्तव्य—

विकारनामाकुशलो न जिह्रीयात् कदाचन ।
न हि सर्वविकाराणां नामतोऽस्ति ध्रुवा स्थितिः ॥६४॥

रोगों के नामों में अज्ञानी वैद्य कभी भी शर्म का अनुभव न करे; क्योंकि सब रोगों की संज्ञा से निश्चित स्थिति नहीं है। [ चिकित्सा में मुख्य कारण वात आदि दी हैं, न कि रोगों के नाम कारण हैं ]।

रोगों के नाम-हीन होने के कारण तथा यथाविकार चिकित्सा—

स एव कुपितो दोषः समुत्थानविशेषतः ।
स्थानान्तराणि च प्राप्य विकारान् कुरुते बहून् ॥६५॥
तस्माद्विकारप्रकृतीरधिष्ठानान्तराणि च ।
बुद्ध्वा हेतुविशेषांश्च शीघ्रं कुर्यादुपक्रमम् ॥ ६६ ॥

वही दोष कारण की भिन्नता से कुपित होकर दूसरे स्थानों में पहुंच कर बहुत रोगों को उत्पन्न करता है। इसलिये रोग की प्रकृति-अधिष्ठान-भेद-कारण की भिन्नताओं को जानकर शीघ्र चिकित्सा करे।

रोग की दशविध परीक्षा—

दूष्यं देशं बलं कालमनलं प्रकृतिं वयः ।
सत्त्वं सात्म्यं तथाऽऽहारमवस्थाश्च पृथग्विधाः ॥६७॥

सूक्ष्मसूक्ष्माः समीक्ष्यैषां दोषौषधनिरूपणे ।
यो वर्तते चिकित्सायां न स स्खलति जातुचित् ॥६८॥

दोष और औषध का निर्णय करने में जो मनुष्य दूष्य (धातु-मल), देश, बल, काल, अग्नि, प्रकृति, वय, सत्त्व, सात्म्य और आहार तथा भिन्न भिन्न अवस्थाओं की अतिसूक्ष्म विवेचना करके चिकित्सा में प्रवृत्त होता है, वह कभी भी भूल नहीं करता।

गुरु तथा लघु रोग की परीक्षा—

गुर्वल्पव्याधिसंस्थानं सत्त्वदेहबलाबलात् ।
दृश्यतेऽप्यन्यथाकारं तस्मिन्नवहितो भवेत् ॥ ६९ ॥

सत्त्व (मन) और शरीर के बल के कारण गुरु व्याधि भी थोड़े रोग के लक्षणों वाली दीखती है। और मन एवं शरीर की निर्बलता के कारण अल्पव्याधि भी बड़े रोग के लक्षणों वाली दीखती है। इसलिये इनमें सावधान रहना चाहिये।

वक्तव्य—जिस प्रकार चिऊंटी कृश-छोटी होने पर भी अपने से अधिक बोझ को उठा लेती है; इसी प्रकार मन और शरीर-बल के कारण बड़े भारी रोग को भी मनुष्य सहन कर लेते हैं। यथा—गुरुव्याधित एकः सत्त्वबलशरीरसंपदुपेतत्वाल्लघुव्याधित इव दृश्यते, लघुव्याधितोऽपरः सत्त्वादीनामल्पत्वाद् गुरुव्याधित इव दृश्यते। तयोरकुशलाः केवलं चक्षुषैव रूपं दृष्ट्वाऽध्यवस्यन्तो व्याधिगुरुलाघवे विप्रतिपद्यन्ते ॥ चरक।

कुवैद्य की भूल—

गुरुं लघुमिति व्याधिं कल्पयंस्तु भिषग्ब्रुवः ।
अल्पदोषाकलनया पथ्ये विप्रतिपद्यते ॥ ७० ॥

वैद्य न होते हुए भी अपने को वैद्य कहने वाले गुरु व्याधि को लघु व्याधि मानकर थोड़ा दोष निश्चय करके पथ्य के विषय में विपरीत निश्चय कर बैठते हैं। *

गुरु, लघु रोग में विपरीत मात्रा से हानि—

ततोऽल्पमल्पवीर्यं वा गुरुव्याधौ प्रयोजितम् ।
उदीरयेत्तरां रोगान् संशोधनमयोगतः ॥ ७१ ॥
शोधनं त्वतियोगेन विपरीतं विपर्यये ।
क्षिणुयान्न मलानेव केवलं वपुरस्यति ॥ ७२ ॥

गुरु व्याधि में-अयोग रूप में (हीन योग में) दी हुई मात्रा में थोड़ा या अल्पवीर्य संशोधन रोगों को और भी अधिक बढ़ा देता है। लघु व्याधि में अतियोग से विपरीत शोधन केवल मलों को ही नष्ट नहीं करता, अपितु शरीर को भी नष्ट कर देता है-मार देता है।

कहा भी है—"अल्पमुत्क्लेशयेद्दोषं बहु प्राणान्निहन्ति च। तस्मान्निरूप्य भिषजा देयं युक्तं विरेचनम् ॥

रोग-मात्रा-निर्णय में सावधानी की आवश्यकता—

अतोऽभियुक्तः सततं सर्वमालोच्य सर्वथा ।
तथा युञ्जीत भैषज्यमारोग्याय यथा ध्रुवम् ॥ ७३ ॥

इसलिये सदा आयुर्वेद के पठन-अवबोधन में तत्पर वैद्य सम्पूर्ण दूष्यादि को सब प्रकार से विवेचना करके इस प्रकार से औषध देवे जिससे कि निश्चित रूप में आरोग्यता प्राप्त हो।

दोष के भेद—

वक्ष्यन्तेऽतःपरं दोषा वृद्धिक्षयविभेदतः ।

इसके आगे दोषों को वृद्धि और क्षय के भेद से कहेंगे।

प्रत्येक के पृथक् २ भेद—

पृथक् त्रीन् विद्धि संसर्गस्त्रिधा, तत्र तु तान्नव ॥७४॥

पृथक् दोषों को तीन जानो-वातवृद्धि, पित्तवृद्धि और कफ वृद्धि। इनका संयोग तीन प्रकार का है; यथा-वातपित्त, वायुकफ; पित्तकफ। ये संयोग नौ हैं।

संसर्ग के नव भेदों का स्फुटीकरण—

त्रीनेव समया वृध्या षडेकस्यातिशायने ।

नौ संयोग—तीन संयोग तो-एक एक दोष की समानता से; एक-एक दोष की वृद्धि से छः संयोग। इस प्रकार से नौ संयोग; कुल ३+९=१२ भेद हुए।

समस्त दोषों के भेद—

त्रयोदश समस्तेषु षड्द्व्येकातिशयेन तु ॥ ७५ ॥
एकं तुल्याधिकैः षट् च तारतम्यविकल्पनात् ।

तीनों दोषों के मिलने से तेरह भेद बनते हैं। इनमें से छः भेद तो, दो दोषों के एक से अधिक होने पर तीन; तथा दो से एक दोष के अधिक होने पर तीन-इस प्रकार से छः संयोग होते हैं।

एक भेद—वृद्धावस्था में तीनों दोषों के संयोग से; तर और तम की भिन्नता से छः संयोग-इस प्रकार ये तेरह संयोग हैं-१२+१३=२५। इस प्रकार दोषवृद्धि में पच्चीस भेद हैं।

यथा—वात वृद्ध, पित्त वृद्ध, कफ वृद्ध। वातपित्त, वातकफ, पित्तकफ। वायु-पित्त बढ़े-कफ सम। वायु-कफ बढ़े-पित्त सम। पित्त कफ बढ़े-वायु सम। वायु से पित्त बढ़ा कफ सम। पित्त से वायु बढ़ा कफ सम। कफ से वायु बढ़ा पित्त सम। वायु से कफ बढ़ा पित्त सम। पित्त से कफ बढ़ा वायु सम। कफ से पित्त बढ़ा वायु सम। वायु से पित्त कफ बढ़े। पित्त से कफ वायु बढ़े। कफ से वायु पित्त बढ़े। वायु और पित्त से कफ बढ़ा। वायु और कफ से पित्त बढ़ा। पित्त और कफ से वायु बढ़ा। वायु-पित्त-कफ-वृद्ध, वृद्धतर और वृद्धतम। इसी प्रकार वायु कफ पित्त। पित्त कफ वायु। पित्त वायु कफ। कफ वायु पित्त। कफ पित्त वायु। इस प्रकार से पच्चीस भेद हैं।

वृद्ध और क्षीण दोष के गुण—

पञ्चविंशतिमित्येवं वृद्धैः क्षीणैश्च तावतः ॥ ७६ ॥

जिस प्रकार वृद्धि में पच्चीस भेद हैं, इसी प्रकार क्षीण में पच्चीस भेद हैं। २५+२५=५० कुल भेद हुए।

क्षय, वृद्धि और समता के भेद—

एकैकवृद्धिसमताक्षयैः षट् ते पुनश्च षट् ।
एकक्षयद्वन्द्ववृद्ध्या सविपर्यययाऽपि ते ॥ ७७ ॥

एक दोष की वृद्धि, एक दोष की समता और एक दोष की क्षीणता से छः भेद होते हैं। ५०+६=५६। और फिर छे भेद हैं; यथा-एक दोष का क्षय और दो दोषों की वृद्धि-इस

*जातिमात्रोपजीवी वा कामं स्याद् ब्राह्मणब्रुवः। धर्मप्रवक्ता नृपतेर्न तु शूद्रः कथञ्चन ॥

प्रकार तीन; तथा इससे विपरीत-एक दोष की वृद्धि और दो दोष का क्षय होना; इस प्रकार से छै। ५६+६=६२ योग।

भेदा द्विषष्टिर्निर्दिष्टाः त्रिषष्टः स्वास्थ्यकारणम्।

इस प्रकार बासठ भेद कह दिये हैं। तिरसठवां भेद स्वास्थ्य का कारण है-अर्थात् वात-पित्त-कफ की समानता होना स्वास्थ्य है।

यथा—"समवातपित्तश्लेष्माणं ह्यरोगमिच्छन्ति भिषजः, यतः प्रकृतिश्चारोग्यम्" चरक० वि०।

दोष-भेदों की अनन्तता—

संसर्गाद्रसरुधिरादिभिस्तथैषां
दोषांस्तु क्षयसमताविवृद्धिभेदैः।
आनन्त्यं तरतमयोगतश्च यातान्
जानीयादवहितमानसो यथास्वम् ॥७८३॥

इति श्रीवैद्यपतिसिंहगुप्तसूनुश्रीमद्वाग्भटविरचिता-
यामष्टाङ्गहृदयसंहितायां सूत्रस्थाने दोषभे-
दीयो नाम द्वादशोऽध्यायः ॥ १२ ॥

---

रस, रक्त आदि के संसर्ग से, तथा क्षय, समता, वृद्धि के भेदों से, एवं तर-तम के संयोग से अगणित बने इन दोषों को इनके अपने अपने लक्षणों से दत्तचित्त बनकर-तन्मय बनकर जानना चाहिये।

इस प्रकार विद्योतिनी टीका में सूत्रस्थान का दोषभेदीय नामक बारहवां अध्याय समाप्त हुआ ॥ १२ ॥

---

# त्रयोदशोऽध्यायः।

अथातो दोषोपक्रमणीयमध्यायं व्याख्यास्यामः।
इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः।

अब इसके आगे दोषोपक्रमणीय अध्याय का व्याख्यान करेंगे-जैसा कि आत्रेय आदि महर्षियों ने कहा था।

वायु का उपचार—

वातस्योपक्रमः स्नेहः स्वेदः संशोधनं मृदु।
स्वाद्वम्ललवणोष्णानि भोज्यान्यभ्यङ्गमर्दनम् ॥ १ ॥
वेष्टनं त्रासनं सेको मद्यं पैष्टिकगौडिकम्।
स्निग्धोष्णा बस्तयो बस्तिनियमः सुखशीलता ॥२॥
दीपनैः पाचनैः सिद्धाः स्नेहाश्चानेकयोनयः।
विशेषान्मेद्यपिशितरसतैलानुवासनम् ॥ ३ ॥

वायु का उपक्रम (चिकित्सा)-स्नेह, स्वेद मृदुसंशोधन, स्वादुअम्ल-लवण और उष्ण भोजन, अभ्यङ्ग, मर्दन, वेष्टन (लपेटना), डराना, सेक, पिट्ठी तथा गुड से बने मद्य, स्निग्ध एवं उष्ण बस्तियां, बस्तिनियम, सुखाभ्यास, दीपन-पाचन से सिद्ध (दीपन-चित्रकादि, पाचन-मुस्तादि से पकाये-तिलतैल-अतसी-तैल गोघृत-भैंस का घृत आदि) अनेक योनि वाले स्नेह; विशेषकर मेदुर-मांसरस, तैल का अनुवासन (स्नेह वस्ति) है। [ बस्तिनियम-अनुवासन हेमाद्रि; बस्तिनियम-विधिपूर्वक बस्ति का देना; अरुणदत्त; यह अर्थ अरुणदत्त का ठीक है, क्योंकि अनुवासन को अलग गिना है ]।

पित्त का उपचार—

पित्तस्य सर्पिषः पानं स्वादुशीतैर्विरेचनम्।
स्वादुतिक्तकषायाणि भोजनान्यौषधानि च ॥ ४ ॥
सुगन्धिशीतहृद्यानां गन्धानामुपसेवनम्।
कण्ठेगुणानां हाराणां मणीनामुरसा धृतिः ॥ ५ ॥
कर्पूरचन्दनोशीरैरनुलेपः क्षणे क्षणे।
प्रदोषश्चन्द्रमाः सौधं हारि गीतं हिमोऽनिलः ॥ ६ ॥
अयन्त्रणसुखं मित्रं पुत्रः सन्दिग्धमुग्धवाक्।
छन्दानुवर्तिनो दाराः प्रियाः शीलविभूषिताः ॥ ७ ॥
शीताम्बुधारागर्भाणि गृहाण्युद्यानदीर्घिकाः।
सुतीर्थविपुलस्वच्छसलिलाशयसैकते ॥ ८ ॥
साम्भोजजलतीरान्ते कायमाने द्रुमाकुले।
सौम्या भावाः पयः सर्पिर्विरेकश्च विशेषतः ॥ ९ ॥

पित्त की चिकित्सा—घृत का पीना; मधुर और शीतल द्रव्यों से विरेचन; मधुर-तिक्त-कषाय भोजन और औषध; सुगन्धित, शीतल, मन के प्रिय गन्धों का सेवन; गले में लटकने वाली मुक्तामालाओं के मनकों का छाती पर धारण करना; थोड़ी-थोड़ी देर में कर्पूर, चन्दन, खस का लेप करना; रात्रि का प्रथम भाग, चन्द्रमा, धवलगृह; सुन्दर गाना; शीतल वायु; जिनमें किसी प्रकार का भेद या शर्म नहीं ऐसे हमजोली मित्र; अव्यक्त-कोमल वाणी वाले पुत्र*; चित्त के अनुकूल चलने वाली, शील से शोभित प्रिय दारायें; शीतल जल की धारायें जिन घरों के अन्दर चल रही हैं ऐसे घर; घर की बावड़ियां; उत्तम घाट वाले-विपुल स्वच्छ तालाब के समीप रेतीले स्थान में वृक्षों से व्याप्त सुन्दर कमल वाले तालाब के किनारे; मन को प्रसन्न करने वाले पदार्थ; दूध, घी और विशेष कर विरेचन-ये पित्त की शान्ति करते हैं।

कफ का उपचार—

श्लेष्मणो विधिना युक्तं तीक्ष्णं वमनरेचनम्।
अन्नं रूक्षाल्पतीक्ष्णोष्णं कटुतिक्तकषायकम् ॥ १० ॥
दीर्घकालस्थितं मद्यं रतिप्रीतिः प्रजागरः।
अनेकरूपो व्यायामश्चिन्ता रूक्षं विमर्दनम् ॥ ११ ॥
विशेषाद्वमनं यूषः क्षौद्रं मेदोघ्नमौषधम्।
धूमोपवासगण्डूषा निःसुखत्वं सुखाय च ॥ १२ ॥

कफ की चिकित्सा—विधिपूर्वक दिये गये तीक्ष्ण वमन-विरेचन; रूक्ष-अल्प-तीक्ष्ण उष्ण-कटु-तिक्त-कषाय अन्न; चिर-

---

* कालीदास ने कहा भी है—

"आलक्ष्यदन्तमुकुलाननिमित्तहासै-
रव्यक्तवर्णरमणीयवचःप्रवृत्तीन्।
अङ्काश्रयप्रणयिनस्तनयान् वहन्तो
धन्यास्तदङ्गरजसा मलिनीभवन्ति ॥"

काल स्थित मद्य; सम्भोग में प्रीति; रात्रि में जागरण; अनेक प्रकार का व्यायाम; चिन्ता; रूक्ष, विशेष रूप में मर्दन करना; विशेषकर-वमन; यूष, मधु, मेदनाशक औषध; धूमसेवन, उपवास, गण्डूष; सुख का अभाव-दुःख-यह सुख के लिये हैं; कफ नाशक है।

मिलित दोषों के उपचार—

उपक्रमः पृथग्दोषान् योऽयमुद्दिश्य कीर्तितः ।
संसर्गसन्निपातेषु तं यथास्वं विकल्पयेत् ॥ १३ ॥

पृथग्दोषों को लक्ष्य में रखकर जो यह चिकित्सा कही है, इसको दोषों के संसर्ग एवं दोषों के सन्निपात में उनके अपने अपने विचार से (प्रवृद्ध दोष के अनुसार) बरतना चाहिये।

अन्य उपचार—

ग्रैष्मः प्रायो मरुत्पित्ते वासन्तः कफमारुते ।
मरुतो योगवाहित्वात् कफपित्ते तु शारदः ॥ १४ ॥

वायु और पित्त के संसर्ग में ग्रीष्म ऋतु का उपचार; कफ और वायु में वसन्त ऋतु का; कफ और पित्त में शरद् ऋतु का उपचार करना चाहिये; वायु योगवाही है।

कहा भी है—योगवाही परं वायुः संयोगादुभयार्थकृत् । दाहकृत्तेजसा युक्तः शतीकृत् सोमसंश्रयात् ॥ इसलिये पित्त युक्त वायु में पित्त की शान्ति से, कफ युक्त वायु में कफ की शान्ति से वायु शान्त हो जाती है। तीनों दोषों का सन्निपात होने पर वर्षा ऋतु का उपचार करना चाहिये; इसीसे कहा है- 'भजेत्साधारणं सर्वम्' ॥

उपचार का समय—

चय एव जयेद्दोषं कुपितं त्वविरोधयन् ।
सर्वकोपे बलीयांसं शेषदोषाविरोधतः ॥ १५ ॥

दोष को उसके संचय काल में ही शान्त करना चाहिये। यदि दोष कुपित अवस्था में आ जाये तब विना विरोध के (दूसरे दोषों से) इसको शान्त करे। तीनों दोष के कुपित होने पर बलवान दोष को-शेष दोषों का विरोध न करते हुए शान्त करे।

वक्तव्य—इस विषय में कई पक्ष हैं—

(१) वात-पित्त-कफ का समान बल होने पर प्रथम वायु को शान्त करे। क्योंकि नेता के नाश से सेना स्वयं भाग जाती है।

(२) स्थान की दृष्टि से पहले कफ को, फिर पित्त को और पीछे वायु को शान्त करना चाहिये। क्योंकि आमाशय-जो कफ का स्थान है, वह पहले शुद्ध हो तो आगे कार्य होगा।

(३) सुश्रुत की मान्यता है कि ज्वर और अतिसार में पहले पित्त; फिर कफ एवं वायु को शान्त करना चाहिये।

(४) जो दोष अपने आशय में सबसे अधिक बढ़ा हो, पहले उसे शान्त करना चाहिये। इन सबका उपयोग चिकित्सा में अवस्थाभेद से होता है

विरुद्ध उपचार नहीं करने का हेतु—

प्रयोगः शमयेद्व्याधिमेकं योऽन्यमुदीरयेत् ।
नाऽसौ विशुद्धः शुद्धस्तु शमयेद्यो न कोपयेत् ॥१६॥

जो प्रयोग एक रोग को शान्त करके दूसरे रोग को उत्पन्न करता है, वह श्रेष्ठ प्रयोग नहीं है। शुद्ध-श्रेष्ठ प्रयोग वह है- जो कि रोग को शान्त करे, परन्तु दूसरे को पैदा न करे।

कोष्ठ से शाखादि में दोषों का जाना—

व्यायामादूष्मणस्तैक्ष्ण्यादहिताचरणादपि ।
कोष्ठाच्छाखास्थिमर्माणि द्रुतत्वान्मारुतस्य च ॥१७॥
दोषा यान्ति—

व्यायाम के कारण-उष्णिमा की तीक्ष्णता से; अहित आचरण से तथा वायु के द्रुतगामी होने से दोष कोष्ठ से शाखा में (बहिर्मार्ग में) अथवा अस्थि-मर्म में (मध्य मार्ग में) पहुंच जाते हैं।

शाखादि से कोष्ठ में दोषों का जाना—

—तथा तेभ्यः स्रोतोमुखविशोधनात् ।
वृद्ध्याऽभिष्यन्दनात्पाकात्कोष्ठं वायोश्च निग्रहात्॥१८॥

स्रोतों के मुखों का शोधन होने से (खुलने से); दोषों में वृद्धि होने से; अभिष्यन्दन (विलयन) होने से; पाचन से, तथा वायु के अवरोध के कारण दोष-शाखा-मर्म में से कोष्ठ में पहुंच जाते हैं।

कोष्ठस्थित दोषों का कार्य व कुपित होने का कारण—

तत्रस्थाश्च विलम्बेरन् भूयो हेतुप्रतीक्षिणः ।
ते कालादिबलं लब्ध्वा कुप्यन्त्यन्याश्रयेष्वपि ॥१९॥

और कोष्ठ में आकर रुक जाते हैं; (रोग उत्पन्न नहीं करते); और अधिक कारण की प्रतीक्षा करते रहते हैं। ये दोष काल-देश आदि का बल मिलने पर दूसरे स्थानों में भी कुपित होते हैं-रोग को उत्पन्न करते हैं।

[अन्य स्थान—कोष्ठाश्रित-शाखा-अस्थि मर्मों में; शाखा-अस्थि-मर्म में स्थित दोष कोष्ठ में रोग उत्पन्न करते हैं]।

अन्यस्थानगत दोषों की चिकित्सा—

तत्रान्यस्थानसंस्थेषु तदीयामबलेषु तु ।
कुर्याच्चिकित्सां स्वामेव बलेनान्याभिभाविषु ॥ २० ॥

इन वातादि दोषों में-अन्य स्थान में पहुंचे हुए निर्बल दोष की उस स्थान सम्बन्धी चिकित्सा करनी चाहिये। [दोष सम्बन्धी चिकित्सा नहीं करे। यह नियम निर्बल दोषों के लिये ही है]। और जो दोष बलवान होने के कारण स्थानिक दोष तिरस्कृत करके दूसरे स्थानों पर पहुंचे हुए हों-वहां पर उस बलवान दोष की अपनी चिकित्सा करे। [दोष के बलवान होने पर दोष की चिकित्सा करनी चाहिये, स्थान की नहीं]।

आगन्तुं शमयेद्दोषं स्थानिनं प्रतिकृत्य वा ।

आगन्तुज रोग में— स्थानिक दोष की चिकित्सा करके आगन्तुज रोग की (यदि यह बलवान नहीं है, तब) चिकित्सा करे। यदि आगन्तुज रोग बलवान हो तब आगन्तुज रोग की चिकित्सा करके पीछे से स्थानिक दोष की चिकित्सा करे। [प्रतिकृत्य-प्रतिकार करके]।

तिर्यक्स्थानगत दोषों में कर्तव्य—

प्रायस्तिर्यग्गता दोषाः क्लेशयन्त्यातुरांश्चिरम् ॥२१॥

कुर्यान्न तेषु त्वरया देहाग्निबलवित् क्रियाम् ।
शमयेत्तान् प्रयोगेण सुखं वा कोष्ठमानयेत् ॥ २२ ॥
ज्ञात्वा कोष्ठप्रपन्नांश्च यथासन्नं विनिर्हरेत् ।

तिरछे गये हुए दोष प्रायः करके रोगी को देर तक पीड़ित करते हैं। देह-अग्नि और बल को जानने वाला वैद्य इन दोषों में शीघ्र चिकित्सा न करे। [ अपि तु देह-अग्नि और बल का विचार करके शनैः शनैः चिकित्सा करे ]।

इन तिरछे गये दोषों को शास्त्रप्रयोग से शान्त करे, अथवा सुख पूर्वक [ शरीरपीडा न होने पर ] क्रमशः कोष्ठ में ले आवे। कोष्ठ में आने पर जो समीप का मार्ग हो, उससे बाहर निकाल देवे।

साम तथा निराम मल के लक्षण—

स्रोतोरोधबलभ्रंशगौरवानिलमूढताः ॥ २३ ॥
आलस्यापक्तिनिष्ठीवमलसङ्गारुचिक्लमाः ।
लिङ्गं मलानां सामानां, निरामाणां विपर्ययः ॥२४॥

साम-आम के साथ दोषों के लक्षण—स्रोतों का रुकना; बल की हानि, भारीपन, वायु का अवरोध, आलस्य, आहार का न पकना, मुखस्राव, पुरीषादि की अप्रवृत्ति, अरुचि, ग्लानि, ये आमवाले दोषों के लक्षण हैं। निराम दोषों के लक्षण इनसे विपरीत होते हैं।

आम का लक्षण—

ऊष्मणोऽल्पबलत्वेन धातुमाद्यमपाचितम् ।
दुष्टमामाशयगतं रसमामं प्रचक्षते ॥ २५ ॥

आम का लक्षण—अग्नि के दुर्बल होने से-रस नामक प्रथम धातु का पाचन न होने से आमाशय गतदूषित रस को आम कहते हैं।

मतान्तर—

अन्ये दोषेभ्य एवातिदुष्टेभ्योऽन्योन्यमूर्च्छनात् ।
कोद्रवेभ्यो विषस्येव वदन्त्यामस्य सम्भवम् ॥२६॥

अन्य आचार्य—अति दूषित हुए दोषों के परस्पर मिलने से ही आम की उत्पत्ति मानते हैं, जैसे कि कोदो से विष उत्पन्न हो जाता है इसी प्रकार दोषों से आम की उत्पत्ति मानते हैं।

साम शब्द का अर्थ—

आमेन तेन सम्पृक्ता दोषा दूष्याश्च दूषिताः ।
सामा इत्युपदिश्यन्ते ये च रोगास्तदुद्भवाः ॥२७॥

इस आम से मिले हुए दूषित वातादि दोष और रक्तादि धातु-आम सहित ऐसे कहे जाते हैं; और वातादि जन्य रोगों को इस आम से मिले साम रोग ( साम ज्वर, आमातिसार आदि ) कहे जाते हैं।

बाहर नहीं निकालने योग्य साम दोष—

सर्वदेहप्रविसृतान् सामान् दोषान् न निर्हरेत् ।
लीनान् धातुष्वनुत्क्लिष्टान् फलादामाद्रसानिव ॥२८॥
आश्रयस्य हि नाशाय ते स्युर्दुर्निर्हरत्वतः ।

सम्पूर्ण शरीर में फैले हुए आममिश्रित दोषों को शरीर से बाहर नहीं करना चाहिये। रक्तादि धातुओं में छिपे हुए तथा अपने स्थान से चलायमान न हुए दोषों को वमनादि से बाहर नहीं करे। क्योंकि बुरे रूप में बाहर निकलते हुए ये शरीर के ही नाश के लिये होते हैं। जिस प्रकार कि कच्चे आम आदि फल से बुरी तरह रस निकालने में फल का नाश हो जाता है। [ आर्द्रक को कूट कर ही रस निकलता है ]।

उक्त दोषों में कर्तव्य—

पाचनैर्दीपनैः स्नेहैस्तान् स्वेदैश्च परिष्कृतान् ॥२९॥
शोधयेच्छोधनैः काले यथासन्नं यथाबलम् ।

इस प्रकार के दोषों को पाचनीय, दीपनीय ओषधियों से बनाये स्नेहों से; तथा अग्निदीपनकारक पाचनों से, स्वेद से शुद्ध बना कर ( संस्कृत बना कर ) समीपस्थ मार्ग से दोष के बलानुसार-यथोक्त काल में शोधन द्रव्यों से शोधन करे।

दोषों के समीपस्थ मार्ग—

हन्त्याशु युक्तं वक्त्रेण द्रव्यमामाशयान्मलान् ॥ ३० ॥
घ्राणेन चोर्ध्वजत्रूत्थान् पक्वाधानाद्गुदेन च ।

मुख से पिया द्रव्य आमाशय से दोषों को शीघ्र नष्ट करता है। नासिका से दी औषध जत्रु से ऊपर के रोगों को, तथा गुदामार्ग से दी औषध पक्वाशय के रोगों को नष्ट करती है।

नहीं रोकने योग्य दोष—

उत्क्लिष्टानध ऊर्ध्वं वा न चामान् वहतः स्वयम् ॥३१॥
धारयेदौषधैर्दोषान् विधृतास्ते हि रोगदाः ।

ऊपर या नीचे की ओर प्रेरित हुए अथवा स्वयं बाहर निकलते हुए दोषों को औषधियों से रोकना नहीं चाहिये। क्योंकि ये रुके हुए दोष रोग को उत्पन्न करने वाले होते हैं।

वक्तव्य—अतीसार में या नासारक्तपित्त में अथवा रक्तार्श में प्रारम्भ में रक्तावरोध नहीं करना चाहिये। यथा—"स्रवणं चाप्युपेक्षेत लङ्घनैर्वा समाचरेत्"। यूनानी लोग अर्श में सब मस्से काटने में एक मस्सा रक्त के निकलने के लिये रख देते हैं, जिससे शरीर के दोष निकल जायें।

उक्त दोषों में कर्तव्य—

प्रवृत्तान् प्रागतो दोषानुपेक्षेत हिताशिनः ॥ ३२ ॥
विबद्धान् पाचनैस्तैस्तैः पाचयेन्निर्हरेत वा ।

इसलिये प्रवृत्त हुए दोषों की प्रारम्भ अवस्था में हितकारी भोजन देते हुए उपेक्षा करें। और जो दोष थोड़ा प्रवृत्त हो रहे हों ( रुके हुए हों ), उनको पाचन ओषधियों से पचावें अथवा बाहर निकाल देवें।

वायु आदि दोषों का शोधन काल—

श्रावणे कार्तिके चैत्रे मासि साधारणे क्रमात् ॥३३॥
ग्रीष्मवर्षाहिमचितान् वाय्वादीनाशु निर्हरेत् ।

शोधन काल—ग्रीष्म में संचित वायु को श्रावण मास में; वर्षा में संचित पित्त को कार्तिक में और हेमन्त में संचित कफ को चैत्र में शरीर से बाहर निकाले; ये साधारण समय हैं। इनमें शोधन उचित है।

ग्रीष्मादि में दोष-शोधन का निषेध—

अत्युष्णवर्षशीता हि ग्रीष्मवर्षाहिमागमाः ॥ ३४ ॥

सन्धौ साधारणे तेषां दुष्टान् दोषान् विशोधयेत् ।

ग्रीष्म ऋतु अति उष्ण है; वर्षा काल में अम्ल पाक होता है; शीत काल में अति शीत होता है; इसलिये ऋतुसन्धि के साधारण काल में उन दूषित दोषों का शोधन करना चाहिये।

आत्ययिक अवस्था में कल्पित ऋतु को बना कर शोधन देना चाहिये-"आत्ययिके पुनः कर्मणि काममृतुं विकल्प्य कृत्रिमगुणोपधानेन यथर्तुगुणविपरीतेन भेषज-प्रमाणवीर्यसमं कृत्वा प्रयोजयेत् ॥" तत्र साधारणलक्षणेषु ऋतुषु वमनादीनां प्रवृत्तिर्विधीयते, निवृत्तिरितरेषु ॥" चरक. वि. अ. ८।१२६

दोष-शोधन योग्य अन्य काल—

स्वस्थवृत्तमभिप्रेत्य, व्याधौ व्याधिवशेन तु ॥ ३५ ॥

यह नियम स्वस्थ वृत्त—स्वस्थ व्यक्ति को लक्ष में रख कर कहा है; रोग में (आत्ययिक अवस्था में) तो रोग की दृष्टि से संशोधन काल है।

अतिशीतोष्ण काल में कर्तव्य—

कृत्वा शीतोष्णवृष्टीनां प्रतीकारं यथायथम् ।
प्रयोजयेत्क्रियां प्राप्तां क्रियाकालं न हापयेत् ॥३६॥

शीत-उष्ण और वृष्टि-इनका ठीक ठीक प्रतिकार करके संशोधनादि रूप चिकित्सा का प्रयोग करे। चिकित्सा के समय का उल्लङ्घन (आये हुए समय का) न करे।

[ हेमन्त में गर्म गृहादि; ग्रीष्म में धारागृहादि; घर बना कर चिकित्सा करे। ]

औषध काल—

युञ्ज्यादनन्नमन्नादौ मध्येऽन्ते कवलान्तरे ।
ग्रासे ग्रासे मुहुः सान्नं सामुद्गं निशि चौषधम् ॥३७॥

शमन औषध काल—

(१) अनन्न औषध-औषध को खा कर उसके जीर्ण होने पर जब भोजन किया जाये; अथवा आहार के जीर्ण होने पर औषध; औषध के जीर्ण होने पर आहार लिया जाये।

(२) अन्नादौ—प्राग्भक्त-औषध खा कर-पीछे से साथ ही अन्न खाया जाये।

(३) मध्ये—आधा भोजन करके औषध खानी, फिर आधा भोजन खाना।

(४) अन्त में-भोजन करने के उपरान्त-तुरन्त औषध खाना।

(५) कवलान्तर—ग्रासों के मध्य में [ ग्रास में मिला कर नहीं ] देना।

(६) ग्रासे-ग्रासे-प्रत्येक ग्रास में मिला कर औषध देना।

(७) मुहुः औषध—भोजन खाने पर या न खाने पर जो औषध दी जाता है।

(८) सान्नम्—आहार में मिलाई औषध को कहते हैं।

(९) सामुद्ग—सम्पुट-पहले औषध, फिर भोजन और फिर औषध लेना सामुद्ग है; इसमें आहार-दो औषधकाल में आने से सम्पुट रूप बन जाता है।

(१०) निशा काल—रात्रि में सोते समय जो औषध खाते हैं।

रोगानुसार औषध काल—

कफोद्रेके गदेऽनन्नं बलिना रोगरोगिणोः ।
अन्नादौ विगुणेऽपाने, समाने मध्य इष्यते ॥ ३८ ॥
व्यानेऽन्ते प्रातराशस्य सायमाशस्य तूत्तरे ।
ग्रासग्रासान्तयोः प्राणे प्रदुष्टे मातरिश्वनि ॥ ३९ ॥
मुहुर्मुहुर्विषच्छर्दिहिध्मातृट्श्वासकासिषु ।
योज्य सभोज्यं भैषज्यं भोज्यैश्चित्रैररोचके ॥ ४० ॥
कम्पाक्षेपकहिध्मासु सामुद्गं लघुभोजिनाम् ।
ऊर्ध्वजत्रुविकारेषु स्वप्नकाले प्रशस्यते ॥ ४१ ॥

इति श्रीवैद्यपतिसिंहगुप्तसूनुश्रीमद्वाग्भटविरचिता-
यामष्टाङ्गहृदयसंहितायां सूत्रस्थाने दोषोपक्र-
मणीयो नाम त्रयोदशोऽध्यायः ॥ १३ ॥

---

भक्त काल—कफ के बढ़ने में-रोग के या रोगी के बलवान होने पर खाली पेट औषध देनी चाहिये। अपान वायु के कुपित होने पर अन्न के प्रारम्भ में; समान वायु के कुपित होने पर अन्न के मध्य में; व्यान वायु के कुपित होने पर प्रातः भोजन के अन्त में; तथा उदान वायु के कुपित होने पर सायंकाल भोजन के पीछे औषध देवे। प्राण वायु के दूषित होने पर ग्रास में और ग्रास के बीच में औषध देनी चाहिये। विष-वमन-हिक्का-प्यास-श्वास और कास में बार-बार औषध बरतनी चाहिये। अरोचक में अनेक प्रकार के भोजनों के साथ मिला कर औषध देवे-सान्न औषध। थोड़ा भोजन करने वालों को कम्प-आक्षेपक-हिक्का में सामुद्ग औषध देवे। हंसली से ऊपर के रोगों में सोते समय औषध देनी चाहिये।

इस प्रकार विद्योतिनी टीका में सूत्रस्थान का दोषोपक्रमणीय नामक तेरहवां अध्याय समाप्त हुआ ॥ १३ ॥

---

# चतुर्दशोऽध्यायः ।

अथातो द्विविधोपक्रमणीयमध्यायं व्याख्यास्यामः ।
इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः ।

अब इसके आगे द्विविधोपक्रमणीय अध्याय का व्याख्यान करेंगे—जैसा कि आत्रेय आदि महर्षियों ने कहा था।

उपचार के दो भेद—

उपक्रम्यस्य हि द्वित्वाद्द्विधैवोपक्रमो मतः ।
एकः सन्तर्पणस्तत्र द्वितीयश्चापतर्पणः ॥ १ ॥

क्योंकि रोग का उपक्रम (चिकित्सा) दो प्रकार का है; इसलिये चिकित्सा भी दो तरह की है।

बृंहणो लङ्घनश्चेति तत्पर्यायावुदाहृतौ ।
बृंहणं यद्बृहत्त्वाय लङ्घनं लाघवाय यत् ॥ २ ॥
देहस्य—

इनमें एक सन्तर्पण और दूसरी अपतर्पण। सन्तर्पण का बृंहण और अपतर्पण का लंघन पर्याय कहे गये हैं। देह की

स्थूलता के लिये जो होता है, वह बृंहण है; और देह की लघुता -कृशता के लिये जो होता है, वह लङ्घन है।

—भवतः प्रायो भौमापमितरच्च ते।

प्रायः करके पृथ्वी और जल वाले द्रव्य बृंहण करने वाले होते हैं; आग्नेय-नाभस और वायवीय द्रव्य लंघन करने वाले हैं। [ अपवाद-सोंठ और पिप्पली-आग्नेय होते हुए भी बृंहण करते हैं; मसूर-मोठ-भौम एवं जलीय होते हुए भी लङ्घन करते हैं ]।

स्नेहादि कर्म का द्विधात्व—

स्नेहनं रूक्षणं कर्म स्वेदनं स्तम्भनं च यत् ॥ ३ ॥
भूतानां तदपि द्वैध्याद्द्वितयं नातिवर्तते।

स्नेहन, रूक्षण, स्वेदन और स्तम्भन रूपी चार प्रकार का जो कर्म है, वह भी सन्तर्पण और अपतर्पण इन दो से पृथक् नहीं है, इनका भी इन में ही समावेश है, क्यों कि भूत भी—सन्तर्पण और अपतर्पण रूप से दो प्रकार के हैं। [ भूत भी—आग्नेय-अपतर्पण; और सौम्य-सन्तर्पण भेद से दो प्रकार के हैं]

अपतर्पण के दो भेद—

शोधनं शमनं चेति द्विधा तत्रापि लङ्घनम् ॥ ४ ॥

इनमें लंघन-अपतर्पण-शोधन और शमन भेद से दो प्रकार का है।

शोधन के लक्षण और भेद—

यदीरयेद्बहिर्दोषान् पञ्चधा शोधनं च तत्।
निरूहो वमनं कायशिरोरेकोऽस्रविस्रुतिः ॥ ५ ॥

शोधन का लक्षण—जो दोषों को शरीर से बाहर प्रेरित करती है, वह चिकित्सा शोधन है; यह शोधन पांच प्रकार का है—निरूह, वमन, शरीरविरेचन, शिरोविरेचन और रक्तस्राव; इस प्रकार पांच प्रकार का शोधन है।

शमन के लक्षण और भेद—

न शोधयति यद्दोषान् समान्नोदीरयत्यपि।
समीकरोति विषमान् शमनं तच्च सप्तधा ॥ ६ ॥
पाचनं दीपनं क्षुत्तृड्व्यायामातपमारुताः।

शमन चिकित्सा—जो दोषों का शोधन नहीं करती; समान दोषों का उत्क्लेशन नहीं करती; विषम दोषों को समान करती है, उसको शमन कहते हैं; यह शमन सात प्रकार का है-पाचन, दीपन, भूख, प्यास, व्यायाम, धूप और वायु—इस प्रकार से सात प्रकार का है।

वायु आदि का शमन—

बृंहणं शमनं त्वेव वायोः पित्तानिलस्य च ॥ ७ ॥

केवल वायु में अथवा पित्तयुक्त वायु में—बृंहण भी शमन कार्य करता है।

वक्तव्य-कई वार बृंहण द्रव्य भी शोधन करता है; यथा दूध।

बृंहण के योग्य मनुष्य—

बृंहयेद्व्याधिभैषज्यमद्यस्त्रीशोककर्शितान्।
भाराध्वोरःक्षतक्षीणरूक्षदुर्बलवातलान् ॥ ८ ॥
गर्भिणीसूतिकाबालवृद्धान् ग्रीष्मेऽपरानपि।

बृंहण करने योग्य—रोग, औषध; मद्यसेवन, स्त्रीसेवन, शोक से कृश बने; भार उठाना, मुसाफरी, उरःक्षतरोगी, क्षीण रोगी; रूक्ष, दुर्बल, वातप्रकृति, गर्भवती, प्रसूता, वृद्ध और बालक इनको; तथा ग्रीष्म ऋतु में दूसरे भी स्वस्थ पुरुषों का बृंहण करना चाहिये।

बृंहण औषध—

मांसक्षीरसितासर्पिर्मधुरस्निग्धबस्तिभिः ॥ ९ ॥
स्वप्नशय्यासुखाभ्यङ्गस्नाननिर्वृतिहर्षणैः।

बृंहण द्रव्य—मांस, दूध, चीनी, घी, मधुर एवं स्निग्ध वस्तियां; नींद, शय्यासुख, अभ्यङ्ग, स्नान, मन की शान्ति, और आनन्द इनसे बृंहण होता है।

इनमें—सद्यःक्षीण को जल्दी बृंहण होता है, और चिरक्षीण को देर में होता है। यथा-"सद्यः क्षीणो हि सद्यो वै तर्पणेनैवोपचीयते। नर्ते सन्तर्पणाभ्यासाच्चिरक्षीणस्तु पुष्यति॥ चरक. सु. अ. २३।३१

लङ्घन के योग्य मनुष्य—

मेहामदोषातिस्निग्धज्वरोरुस्तम्भकुष्ठिनः ॥ १० ॥
विसर्पविद्रधिप्लीहशिरःकण्ठाक्षिरोगिणः।
स्थूलांश्च लङ्घयेन्नित्यं शिशिरे त्वपरानपि ॥ ११ ॥

लङ्घन के योग्य पुरुष—प्रमेह रोगी, आम दोष रोगी, अतिस्निग्ध, ज्वर, ऊरुस्तम्भ, कुष्ठ, विसर्प, विद्रधि, प्लीहारोगी; शिर कण्ठ, और आंख के रोगी; तथा स्थूल पुरुष इनको सब समय में लंघन कराये। शिशिर काल में स्वस्थ दूसरे पुरुषों को भी लंघन कराये। [ आमदोष, अजीर्ण ]।

शोधन का निरूपण—

तत्र संशोधनैः स्थौल्यबलपित्तकफाधिकान्।
आमदोषज्वरच्छर्दिरतीसारहृदामयैः ॥ १२ ॥
विबन्धगौरवोद्गारहृल्लासादिभिरातुरान्।
मध्यस्थौल्यादिकान् प्रायः पूर्वं पाचनदीपनैः ॥१३॥
एभिरेवामयैरार्तान् हीनस्थौल्यबलादिकान्।
क्षुत्तृष्णानिग्रहैर्दोषैस्त्वार्तान् मध्यबलैर्दृढान् ॥ १४ ॥
समीरणातपायासैः किमुताल्पबलैर्नरान्।

शोधन का विषय—स्थूल, बल-पित्त और कफ की अधिकता वालों का संशोधन से लंघन कराये। आमदोष (अजीर्ण) ज्वर, वमन, अतीसार, हृदयरोग, विबन्ध, भारीपन, उद्गार, जी मचलाना आदि से पीडित रोगियों को तथा मध्यम रूप में स्थूल-या पित्त कफ की अधिकता वालों को पाचन और दीपन औषधियों से लंघन कराये। आम दोष आदि रोगियों को तथा हीनस्थूलता, पित्त या कफ वालों को भूख और प्यास के रोकने से लंघन कराना चाहिये। मध्यम बल वाले वात-पित्त-कफ दोषों से पीडित, एवं दृढ़ शरीर वालों को वायु-धूप और व्यायाम से लंघन कराये; तथा अल्पबल वाले पुरुषों को भी वायु-धूप और व्यायाम से लंघन कराये।

बृंहणीय तथा लङ्घनीय में उपचार—

न बृंहयेल्लङ्घनीयान्—

लङ्घन के योग्य ( प्रमेह, आमदोष आदि ) पुरुषों का बृंहण नहीं करना चाहिये।

—बृंह्यांस्तु मृदु लङ्घयेत् ॥ १५ ॥
युक्त्या वा देशकालादिबलतस्तानुपाचरेत्।

बृंहण के योग्य पुरुषों को मृदु लंघन कराये। अथवा देश, काल आदि के अनुरोध से युक्तिपूर्वक (विना लंघन कराये ही) उनकी चिकित्सा करे।

बृंहित के लक्षण—

बृंहिते स्याद्बलं पुष्टिस्तत्साध्यामयसङ्क्षयः ॥ १६ ॥

बृंहण होने पर बल और पुष्टि होती है; तथा बृंहणसाध्य जो रोग होते हैं-उनका विनाश होता है।

लङ्घित के लक्षण—

विमलेन्द्रियता सर्गो मलानां लाघवं रुचिः।
क्षुत्तृट्सहोदयः शुद्धहृदयोद्गारकण्ठता ॥ १७ ॥
व्याधिमार्दवमुत्साहस्तन्द्रानाशश्च लङ्घिते।

लंघन का फल—इन्द्रियों की निर्मलता; मलों की प्रवृत्ति; लघुता, भोजन में रुचि; भूख और प्यास का एक समय में उत्पन्न होना, हृदय-उद्गार और कण्ठ की शुद्धता; रोग का हल्का होना; उत्साह और तन्द्रा का नाश-ये सम्यक् लंघन करने पर होते हैं।

अनपेक्षित मात्रा लेने का परिणाम—

अनपेक्षितमात्रादिसेविते कुरुतस्तु ते ॥ १८ ॥
अतिस्थौल्यातिकार्श्यादीन् वक्ष्यन्ते ते च सौषधाः।

मात्रा आदि का विचार न करके बृंहण और लंघन करने से अतिस्थूलता और अतिकृशता आदि उत्पन्न हो जाते हैं, इन अतिस्थूल-अतिकृशादि को औषध के साथ आगे कहे ही हैं।

अतिलङ्घित अतिबृंहित के लक्षण—

रूपं तैरेव च ज्ञेयमतिबृंहितलङ्घिते ॥ १९ ॥

इन अतिस्थूलता, अतिकृशता आदि से बृंहण और लंघन के अतियोग का लक्षण समझना चाहिये अर्थात् अतिस्थूलता अतिबृंहण का; अतिकृशता-अतिलंघन का चिह्न है।

अतिस्थौल्यादि का वर्णन—

अतिस्थौल्यापचीमेहज्वरोदरभगन्दरान्।
कासलश्वासकृच्छ्रामकुष्ठादीनतिदारुणान् ॥ २० ॥

अतिस्थूलता आदि रोग—अतिस्थूलता, अपची, प्रमेह, ज्वर, उदर, भगन्दर, कास, संन्यास, मूत्रकृच्छ्र, आमरोग ( अजीर्ण ), कुष्ठ आदि अतिभयंकर रोग अतिबृंहण से होते हैं।

अतिस्थौल्य की औषध—

तत्र मेदोनिलश्लेष्मनाशनं सर्वमिष्यते।
कुलत्थजूर्णश्यामाकयवमुद्गमधूदकम् ॥ २१ ॥
मस्तुदण्डाहतारिष्टचिन्ताशोधनजागरम्।
मधुना त्रिफलां लिह्याद्गुडूचीमभयां घनम् ॥ २२ ॥
रसाञ्जनस्य महतः पञ्चमूलस्य गुग्गुलोः।
शिलाजतुप्रयोगश्च साग्निमन्थरसो हितः ॥ २३ ॥
विडङ्गं नागरं क्षारः काललोहरजो मधु।
यवामलकचूर्णं च योगोऽतिस्थौल्यदोषजित् ॥२४॥

इन रोगों में मेद-वायु और कफ का नाश करने वाले अन्न-पान-औषध सब बरतने चाहिये।

ये अन्न-पान-औषध—कुलथी, जूर्ण ( ज्वार ), साँवकां, जौ, मूंग, मधु का शर्बत, मस्तु, तक्र, अरिष्ट, चिन्ता, शोधन, रात्रि में जागना। औषध—मधु के साथ त्रिफला को; गिलोय को; हरड़ को अथवा मुस्ता को चाटे। रसाञ्जन ( दारुहल्दी का क्वाथ ) के साथ; बृहत्पञ्चमूल के साथ, गुग्गुलु के साथ अथवा शिलाजतु के साथ अग्निमन्थ का रस पिये। वायविडंग, सोंठ, यवक्षार, लोहचूर्ण ( तीक्ष्ण लोहभस्म )-इन्हें समभाग लेकर जौ एवं आँवले का चूर्ण मिलाकर मधु के साथ चाटे। यह योग अतिस्थूलता दोष को नष्ट करने वाला है।

अन्य औषध—

व्योषकट्वीवराशिग्रुविडङ्गातिविषास्थिराः।
हिङ्गुसौवर्चलाजाजीयवानीधान्यचित्रकाः ॥ २५ ॥
निशे बृहत्यौ हपुषा पाठा मूलं च केम्बुकात्।
एषां चूर्णं मधु घृतं तैलं च सदृशांशकम् ॥ २६ ॥
सक्तुभिः षोडशगुणैर्युक्तं पीतं निहन्ति तत्।
अतिस्थौल्यादिकान् सर्वान् रोगानन्यांश्च तद्विधान् ॥
हृद्रोगकामलाश्वित्रश्वासकासगलग्रहान्।
बुद्धिमेधास्मृतिकरं सन्नस्याग्नेश्च दीपनम् ॥ २८ ॥

त्रिकटु, कटकी, त्रिफला, सहजना, वायविडंग, अतीस, शालपर्णी, हींग, सौवर्चल, जीरा, अजवायन, धनियां, चित्रक, हल्दी, दारुहल्दी, कटेरी, बड़ी कटेरी, हाऊबेर, पाठा, केम्बुक मूल इनको परस्पर समभाग लेकर-इनका एक भाग; मधु दो भाग, घी तीन भाग और तैल चार भाग मिलायें; इन सबसे सोलह गुणा सत्तू मिलाकर पिये। इसके पीने से अतिस्थूलता आदि सब रोग तथा दूसरे इसी प्रकार के रोग-हृद्रोग, कामला, श्वित्र, श्वास, कास, गलग्रह नष्ट होते हैं; यह योग बुद्धि-मेधा और स्मृति बढ़ाता है और मन्द हुई अग्नि को प्रदीप्त करता है। [ हेमाद्रि का कथन है कि शीतल जल से पिये ]।

अतिलङ्घन से होने वाले रोग—

अतिकार्श्यं भ्रमः कासस्तृष्णाधिक्यमरोचकः।
स्नेहाग्निनिद्रादृक्श्रोत्रशुक्रौजःक्षुत्स्वरक्षयः ॥ २९ ॥
बस्तिहृन्मूर्धजङ्घोरुत्रिकपार्श्वरुजा ज्वरः।
प्रलापोर्ध्वानिलग्लानिच्छर्दिपर्वास्थिभेदनम् ॥ ३० ॥
वर्चोमूत्रग्रहाद्याश्च जायन्तेऽतिविलङ्घनात्।

अतिकार्श्यादि रोग—अतिलंघन करने से-अतिकृशता, भ्रम, कास, प्यास, तृष्णा की अधिकता; अरुचि; स्नेह-अग्नि-निद्रा-कान-शुक्र-ओज-भूख और स्वर का क्षय, बस्ति भाग ( पेड़ू-मूत्राशय )-हृदय-मूर्धा-जंघा-ऊरुत्रिक और पार्श्व में पीड़ा; ज्वर; प्रलाप, वायु का ऊपर को जाना; ग्लानि, वमन, पर्व पर्व

अस्थियों में टूटने की वेदना, मल-मूत्र का अवरोध-( तथा नाना प्रकार के वात रोग ) होते हैं।

कृशता की श्रेष्ठता तथा उसके कारण—

कार्श्यमेव वरं स्थौल्यात् न हि स्थूलस्य भेषजम् ॥३१॥
बृंहणं लङ्घनं वालमतिमेदोऽग्निवातजित्।

स्थूलता से कृशता उत्तम है; क्योंकि स्थूलता की कोई औषध नहीं है। स्थूलता के लिये बृंहण या लंघन कोई भी चिकित्सा समर्थ नहीं है। क्योंकि स्थूलता के लिये अतिशय मेद, अग्नि और वायुनाशक चिकित्सा चाहिये। [ स्थूल में बृंहण करने से मेद बढ़ती है और लंघन कराने से अग्नि का नाश और वायु की वृद्धि होती है ]।

मधुरस्निग्धसौहित्यैर्यत्सौख्येन च नश्यति ॥ ३२ ॥
कृशिमा स्थविमाऽत्यन्तविपरीतनिषेवणैः।

कृशता—मधुर-स्निग्ध पदार्थों को तृप्तिपूर्वक खाने से बिना श्रम के नष्ट हो जाती है; और स्थूलता-तिक्त-कटु या कषाय एवं रूक्ष पदार्थों को तृप्तिपूर्वक खाने से नष्ट होती है। [ हेमाद्रि के विचार से-सौख्येन-सुखमय जीवन व्यतीत करने से कृशता नष्ट होती है और दुःखमय जीवन व्यतीत करने से स्थूलता नष्ट होती है ]।

कृशता का उपचार—

योजयेद्बृंहणं तत्र सर्वं पानान्नभेषजम् ॥ ३३ ॥
अचिन्तया हर्षणेन ध्रुवं सन्तर्पणेन च।
स्वप्नप्रसङ्गाच्च कृशो वराह इव पुष्यति ॥ ३४ ॥

कृश रोगी को खान-पान और औषध सब बृंहण गुण वाले बरतने चाहियें।

चिन्ता न करने से; प्रसन्नता से; नित्य संतर्पण करने से और नींद लेने से-कृश व्यक्ति सूअर की भाँति पुष्ट होता है।

अतिस्थूल का लक्षण—"मेदोमांसातिवृद्धत्वात् चलस्फिगुदरस्तनः। अयथोपचयोत्साही नरोऽतिस्थूल उच्यते॥"

अतिकृश का लक्षण—शुष्कस्फिगुदरग्रीवो धमनीजालसन्ततः। त्वगस्थिशेषोऽतिकृशः स्थूलपर्वा नरो मतः॥ चरक० सू० अ० २१। ]

मांस-भक्षण से स्थूलता—

न हि मांससमं किञ्चिदन्यद्देहबृहत्त्वकृत्।
मांसादमांसं मांसेन सम्भृतत्वाद्विशेषतः ॥ ३५ ॥

शरीर का बृंहण करने में मांस के समान अन्य कोई वस्तु नहीं है। विशेष कर मांस खाने वाले प्राणियों का मांस, मांस से पुष्ट होने के कारण शरीर के बृंहण के लिये श्रेष्ठ है।

स्थूल कृश की सामान्य चिकित्सा—

गुरु चातर्पणं स्थूले विपरीतं हितं कृशे।
यवगोधूममुभयोस्तद्योग्याहितकल्पनम् ॥ ३६ ॥

स्थूल व्यक्ति में गुरु और अपतर्पण वस्तु ( यथा-मधु-शालूक आदि ) उत्तम हैं; कृश व्यक्ति में लघु और सन्तर्पण वस्तु ( शालि, साठी, एण मांसादि ) श्रेष्ठ है। जौ स्थूल के लिये और गेहूं कृश के लिये उत्तम हैं; इनको उचित कल्पना से देना चाहिये अर्थात् स्थूल के लिये-तैल-तक्रादि में बनाये भक्ष्य; कृश के लिये घृत-दूध आदि में बनाये भक्ष्य देने चाहिये।

चिकित्सा के दो भेद—

दोषगत्याऽतिरिच्यन्ते ग्राहिभेद्यादिभेदतः।
उपक्रमा न ते द्वित्वाद्भिन्ना अपि गदा इव ॥ ३७ ॥

इति श्रीवैद्यपतिसिंहगुप्तसूनुश्रीमद्वाग्भटविरचितायामष्टाङ्गहृदयसंहितायां सूत्रस्थाने द्विविधोपक्रमणीयो नाम चतुर्दशोऽध्यायः ॥ १४ ॥

---

जिस प्रकार दोष अपनी गतिभेद से भिन्न बनते हैं, इसी प्रकार उपक्रम भी गतिभेद से अनेक हो जाते हैं, यथा—ग्राही, भेदक आदि भेद हो जाते हैं। यथा—अतिप्रवाहण में ग्राही, अप्रवृत्ति में भेदक, दाह में शीत, शीत में उष्ण आदि। परन्तु ये सब उपक्रम दो से भिन्न नहीं हैं। सबका इन दो में ही समावेश हो जाता है; जिस प्रकार सब भिन्न भिन्न रोगों का वातादि दोष में ही समावेश होता है।

चरक में—"दोषाणां बहुसंसर्गात् सङ्कीर्यन्ते ह्युपक्रमाः। षट्त्वं तु नातिवर्तन्ते त्रित्वं वातादयो यथा॥"

६ उपक्रम—लंघन, बृंहण, रूक्षण, स्नेहन, स्वेदन और स्तम्भन हैं। इन ६ का अपतर्पण तथा संतर्पण में ही समावेश किया गया है।

इस प्रकार विद्योतिनी टीका में सूत्रस्थान का द्विविधोपक्रमणीय नामक चौदहवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ १४ ॥

---

# पञ्चदशोऽध्यायः।

अथातः शोधनादिगणसङ्ग्रहमध्यायं व्याख्यास्यामः।
इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः॥

अब इसके आगे शोधनादिगणसंग्रह नामक अध्याय का व्याख्यान करेंगे-जैसा कि आत्रेय आदि महर्षियों ने कहा था।

वमनकारक औषध—

मदनमधुकलम्बानिम्बबिम्बीविशाला-
त्रपुसकुटजमूर्वादेवदालीकृमिघ्नम्।
विदुलदहनचित्राः कोशवत्यौ करञ्जः
कणलवणवचैलासर्षपाश्छर्दनानि ॥ १ ॥

वमन गण—मैनफल, मुलहठी, कड़वी तुम्बी, नीम की छाल; कन्दूरी; इन्द्रायण; कड़ुआ खीरा, कुड़ा; मूर्वा; बिन्दाल; वायविडंग; बेंत; चित्रक; चित्रा ( मूषिकपर्णी ); कड़ुई तोरी; करंज, पिप्पली, सेन्धानमक, वच, इलायची और सरसों—ये द्रव्य वमन कराने वाले हैं।

वक्तव्य—यहां पर केवल निर्देश रूप में है-इस तरह के द्रव्य वामक हैं। इनमें से जो मिल सकें, उनको बरते और जो द्रव्य अयौगिक हो उसे छोड़ देवे-यह तो एक उदाहरण रूप है। संग्रह में और भी अधिक द्रव्य दिये हैं।

विरेचनकारक औषध—

निकुम्भकुम्भत्रिफलागवाक्षी-
स्नुक्शङ्खिनीनीलिनितिल्वकानि ।
शम्याककम्पिल्लकहेमदुग्धा ।
दुग्धं च मूत्रं च विरेचनानि ॥ २ ॥

विरेचन गण—दन्ती, निशोथ, त्रिफला; इन्द्रायण; थोर; शंखिनी ( यवतिक्ता-आंखफुटामणी-गुजराती में ); नलिनी ( नील ); तिल्वक, अमलतास; कमीला; स्वर्णक्षीरी; दूध और मूत्र-ये विरेचक हैं ।

निरूहण औषध—

मदनकुटजलकुष्ठदेवदाली-
मधुकवचादशमूलदारुरास्नाः ।
यवमिशिकृतवेधनं कुलत्था
मधु लवणं त्रिवृता निरूहणानि ॥ ३ ॥

निरुह गण—मैनफल; कूड़ा, कूठ; विन्दाल, मुलहठी, वच, दशमूल, देवदारु, रास्ना; जौ, सौंफ, कड़वी तोरी, कुलथी; मधु, नमक और निशोथ ये निरूहबस्ति का गण है ।

शिरोविरेचन औषध—

वेल्लापामार्गव्योषदार्वीसुराला
बीजं शैरीषं बार्हतं शैग्रवं च
सारो माधूकः सैन्धवं तार्क्ष्यशैलं
त्रुट्यौ पृथ्वीका शोधयन्त्युत्तमाङ्गम् ॥ ४ ॥

नस्य गण—वेल्ल ( विडंग ); चिरचिटा त्रिकटु, दारुहल्दी, उत्तम राल; शिरस, बड़ी कटेरी और सहजने के बीज, महुवे का सार; सैन्धवनमक; रसौत; इलायची, बड़ी इलायची; पृथ्वी का ( हिंगुपत्री ); ये शिर का शोधन ( नाक से सूंघने पर ) करती हैं ।

वायुनाशक औषध—

भद्रदारु नतं कुष्ठं दशमूलं बलाद्वयम् ।
वायुं वीरतरादिश्च विदार्यादिश्च नाशयेत् ॥ ५ ॥

वातघ्न गण—देवदारु, तगर, कूट, दशमूल, खिरैटी और अतिबला; यह गण तथा आगे कहे जाने वाले वीरतरादिगण और विदार्यादि गण वायु का नाश करते हैं ।

पित्तनाशक औषध—

दूर्वाऽनन्ता निम्बवासाऽऽत्मगुप्ता
गुन्द्राऽभीरुः शीतपाकी प्रियङ्गुः ।
न्यग्रोधादिः पद्मकादिः स्थिरे द्वे
पद्मं वन्यं सारिवादिश्च पित्तम् ॥ ६ ॥

पित्तनाशक गण—दूब, सारिवा; नीम, अडूसा, कौंच; गुन्द्रा ( ऐरक ); शतावरी; शीतपाकी ( रत्ती ), प्रियंगु; शालपर्णी, पृश्नपर्णी; कमल; वन्य ( मोथा ); ये तथा न्यग्रोधादि, पद्मकादि और सारिवादिगण पित्त को शान्त करते हैं ।

कफनाशक औषध—

आरग्वधादिरर्कादिर्मुष्ककाद्योऽसनादिकः ।
सुरसादिः समुस्तादिर्वत्सकादिर्बलासजित् ॥ ७ ॥

श्लेष्मनाशकगण—आरग्वधादि, अर्कादि, मुष्कादि; असनादि, सुरसादि, मुस्तादि; वत्सकादि ये गण कफ नाशक हैं ।

जीवनीयगण—

जीवन्ती काकोल्यौ मेदे द्वे मुद्गमाषपर्ण्यौ च ।
ऋषभकजीवकमधुकं चेति गणो जीवनीयाख्यः ॥ ८ ॥

जीवनीयगण—जीवन्ती, काकोली, क्षीरकाकोली, मेदा, महामेदा, मुद्गपर्णी, माषपर्णी; ऋषभक, जीवक और मुलहठी यह जीवनीय ( जीवन के उपयोगी ) गण है ।

विदारीगण और उनके गुण—

विदारिपञ्चाङ्गुलवृश्चिकाली-
वृश्चीवदेवाह्वयशूर्पपर्ण्यः ।
कण्डूकरी जीवनह्रस्वसंज्ञे
द्वे पञ्चके गोपसुता त्रिपादी ॥ ९ ॥
विदार्यादिरयं हृद्यो बृंहणो वातपित्तहा ।
शोषगुल्माङ्गमर्दोर्ध्वश्वासकासहरो गणः ॥ १० ॥

विदार्यादि गण—विदारी, एरण्ड, वृश्चिकाली ( विच्छूबूटी ); पुनर्नवा, देवदारु, मुद्गपर्णी, माषपर्णी; कौंच, जीवन संज्ञक तथा लघु पंचमूल; सारिवा, त्रिपादी ( हंसराज ) यह विदार्यादि गण हृदय के लिये उत्तम; बृंहण करने वाला, वात-पित्तनाशक; शोष, गुल्म, अंगों का टूटना, श्वास, कास का नाशक है ।

जीवन संज्ञक पंचमूल—अभीरु, वीरा, जीवन्ती-जीवक-ऋषभक ( ह. सू. अ. ६।१७० में ) ।

शारिवादिगण और उनके गुण—

सारिवोशीरकाश्मर्यमधूकशिशिरद्वयम् ।
यष्टी परूषकं हन्ति दाहपित्तास्रतृड्ज्वरान् ॥ ११ ॥

सरिवादिगण—सारिवा, खस; गम्भारी, महुआ, श्वेत और पीला चन्दन; मुलहठी और फालसा-यह सारिवादिगण-दाह, पित्त, रक्त, प्यास और ज्वर को नष्ट करता है

दुग्धवर्द्धक औषध—

पद्मकपुण्ड्रौ वृद्धितुगर्द्ध्यः
शृङ्ग्यमृता दश जीवनसंज्ञाः ।
स्तन्यकरा घ्नन्तीरणपित्तं
प्रीणनजीवनबृंहणवृष्याः ॥ १२ ॥

पद्मकादिगण—पद्माख; प्रपौण्डरीक; वृद्धि; वंशलोचन, ऋद्धि; कर्कटशृङ्गी; गिलोय; जीवनीयगण; यह गण दुग्धवर्द्धक, वायु-पित्तनाशक; प्रीणन-जीवन-बृंहण करने वाला और वृष्य है ।

तृष्णादिनाशक औषध—

परूषकं वरा द्राक्षा कट्फलं कतकात् फलम् ।
राजाह्वं दाडिमं शाकं तृण्मूत्रामयवातजित् ॥ १३ ॥

परुषकादिगण—फालसा, त्रिफला, द्राक्षा, कायफल, कतक का फल (निर्मली), राजाह्वा (अमलतास); अनार, सागौन का फल यह गण प्यास, मुत्ररोग और वातनाशक है ।

विषादिनाशक औषध—

अञ्जनं फलिनी मांसी पद्मोत्पलरसाञ्जनम् ।
सैलामधुकनागाह्वं विषान्तर्दाहपित्तनुत् ॥ १४ ॥

अंजनादि गण—स्रोतोञ्जन, प्रियंगु, जटामांसी, कमल, श्वेत कमल, रसौत; इलायची, मुलहठी, नागकेसर यह गण विष, अन्तर्दाह और पित्तनाशक है।

पटोलादिगण और उसका गुण—

पटोलकटुरोहिणीचन्दनं
मधुस्रवगुडूचिपाठान्वितम् ।
निहन्ति कफपित्तकुष्ठज्वरान्
विषं वमिमरोचकं कामलाम् ॥ १५ ॥

पटोलादि गण—पटोल, कुटकी; चन्दन, मधुस्रवा ( मूर्वा ), गिलोय; पाठा ( जल जमनी ); यह गण कफ-पित्त-कुष्ठ, ज्वर, विष, वमन, अरुचि और कामला को नष्ट करता है।

गुडूच्यादिगण और उसका गुण—

गुडूचीपद्मकारिष्टधानकारक्तचन्दनम् ।
पित्तश्लेष्मज्वरच्छर्दिदाहतृष्णाघ्नमग्निकृत् ॥ १६ ॥

गुडूच्यादि गण—गिलोय, पद्माख, नीम, धनिया, लाल-चन्दन, यह गण पित्त-कफ-ज्वर-वमन-दाह-तृष्णानाशक और अग्निवर्धक है।

आरग्वधादिगण और उसका गुण—

आरग्वधेन्द्रयवपाटलिकाकतिक्ता-
निम्बामृतामधुरसास्रुववृक्षपाठाः ।
भूनिम्बसैर्यकपटोलकरञ्जयुग्म-
सप्तच्छदाग्निसुषवीफलबाणघोण्टाः ॥ १७ ॥
आरग्वधादिर्जयतिच्छर्दिकुष्ठविषज्वरान् ।
कफं कण्डूं प्रमेहं च दुष्टव्रणविशोधनः ॥ १८ ॥

आरग्वधादि गण—अमलतास, इन्द्रजौ, पाटलिका ( वसन्त-दूती ), काकतिक्ता ( काकुंदा ), नीम, गिलोय, मूर्वा, स्रुवावृक्ष ( विकङ्कता-बैंकड़ा ), पाठा, चिरायता, सैर्यक (कांटा सरैया); पटोल, नाटाकरञ्ज, पूतिकरञ्ज, सप्तच्छद ( सतवन ), चित्रक, सुषवी ( कारवी ), फल ( मैनफल ), बाण ( नीलझिंटी ), घोण्टा ( बेर ); यह आरग्वधादि गण वमन, कुष्ठ, विष, ज्वर, कफ, कण्डू, प्रमेह को नष्ट करता है; दूषित व्रणों का शोधक है।

असनादि गण और उसका गुण—

असनतिनिशभूर्जश्वेतवाहप्रकीर्याः
खदिरकदरभण्डी शिंशिपामेषशृङ्ग्यः ।
त्रिहिमतलपलाशा जोङ्गकः शाकशालौ
क्रमुकधवकलिङ्गच्छागकर्णाश्वकर्णाः ॥ १९ ॥
असनादिर्विजयते श्वित्रकुष्ठकफक्रिमीन् ।
पाण्डुरोगं प्रमेहं च मेदोदोषनिबर्हणः ॥ २० ॥

असनादिगण—असन, तिनिश, भोजपत्र, श्वेतवाह (अर्जुन), पूतिकरंज, खैर, कदर (खदिराकृति); भण्डी (शिरीष), शीशम, मेढासिंगी, त्रिहिम—( तीन चन्दन—मलयज, लालचन्दन, श्वेत-चन्दन ); ताल, पलाश, जोंगक ( अगरु ), सागौन, साल, सुपारी, धवधन, इन्द्रजौ, छागकर्ण, अश्वकर्ण यह असनादि गण—श्वित्र, कुष्ठ, कफ, कृमि, पाण्डुरोग, प्रमेह को नष्ट करता है, और मेदोदोष को शान्त करता है।

वरुणादिगण और उसका गुण—

वरुणसैर्यकयुग्मशतावरी-
दहनमोरटबिल्वविषाणिकाः ।
द्विबृहतीद्विकरञ्जजयाद्वयं
बहलपल्लवदर्भरुजाकराः ॥ २१ ॥
वरुणादिः कफं मेदो मन्दाग्नित्वं नियच्छति ।
आढ्यवातं शिरःशूलं गुल्मं चान्तः सविद्रधिम् ॥ २२ ॥

वरुणादि गण—वरुण ( वरना ); दोनों प्रकार की झिंटी ( श्वेत और नील फूल की ) शतावरी, चित्रक, मूर्वा, बिल्व, मेषशृङ्गी, कटेरी, बड़ी कटेरी, नाटाकरञ्ज और पूतिकरंज, तर्का-रीद्वय ( तर्कारी और हरड़; अथवा जवा और जयन्ती ); सह-जना, दाभ, रुजाकर ( हिन्ताल )—यह वरुणादि गण कफ, मेद, अग्निमान्द्य, आढ्यवात ( ऊरुस्तम्भ ), शिरःशूल, गुल्म और अन्तर्विद्रधि को नष्ट करता है।

ऊषकादि गण और उसका गुण—

ऊषकस्तुत्थकं हिङ्गु कासीसद्वयसैन्धवम् ।
सशिलाजतु कृच्छ्राश्मगुल्ममेदःकफापहम् ॥ २३ ॥

ऊषकादि गण—ऊषक (ऊपर की खार मिट्टी); नीलाथोथा, हींग; कासीस, पुष्पकासीस, सैन्धव, और शिलाजतु—यह गण मूत्रकृच्छ्र, अश्मरी, गुल्म, मेद और कफ का नाशक है।

वीरतरादिगण और उसके गुण—

वेल्लन्तरारणिकबूकवृषाश्मभेद-
गोकण्टकेत्कटसहाचरबाणकाशाः ।
वृक्षादनीनलकुशद्वयगुण्ठगुन्द्रा-
भल्लूकमोरटकुरण्टकरम्भपार्थाः ॥ २४ ॥
वर्गो वीरतराद्योऽयं हन्ति वातकृतान् गदान् ।
अश्मरीशर्करामूत्रकृच्छ्राघातरुजाहरः ॥ २५ ॥

वीरतरादि गण—वेल्लन्तर ( वीरतर—बैंकड़ा ); अग्निमन्थ, बूक ( ईश्वरमल्लि—या बकपुष्प ); अडूसा, पाषाणभेद, गोखरू, इत्कट, झिण्टी; बाण ( नील फूल की झिंटी ), काश, वृक्षादनी ( बन्दाक ), नरसल, कुशा, दाभ, गुण्ठ ( तृणतृण ), गुन्द्रा ( एरक—एकड़ा ); भल्लूक ( श्योनाक ), मोरट; कुरण्ट ( सितिवारक ); करम्भ ( नखमारणी ); पार्थ (सुवर्चला)—यह वीरतरादि गण वातजन्य रोगों को, अश्मरी, शर्करा, मूत्रकृच्छ्र, मूत्राघात की पीड़ा को नष्ट करता है।

रोध्रादिगण और उसका गुण—

रोध्रशावरकरोध्रपलाशा
जिङ्गिणीसरलकट्फलयुक्ताः ।
कुत्सिताम्बकदलीगतशोकाः ।
सैलवालुपरिपेलवमोचाः ॥ २६ ॥

एष रोध्रादिको नाम मेदःकफहरो गणः ।
योनिदोषहरः स्तम्भी वर्ण्यो विषविनाशनः ॥ २७ ॥

रोध्रादि गण— रोध्र ( लोध्र-तिल्वक ); सावरलोध ( पठानीलोध ), पलाश ( ढाक ), त्रिगण; सर्जरस, कायफल; कदम्ब, केला, अशोक; एलवालु, परिपेलव ( केवटीमोथा ), मोच ( सल्लकी )-यह रोध्रादि गण-कफ-मेदनाशक योनिदोषहर; स्तम्भक, वर्णकारक और विषनाशक है ।

अर्कादिगण और उसका गुण—

अर्कालर्कौ नागदन्ती विशल्या
भार्ङ्गी रास्ना वृश्चिकाली प्रकीर्या ।
प्रत्यक्पुष्पी पीततैलोदकीर्या
श्वेतायुग्मं तापसानां च वृक्षः ॥ २८ ॥
अयमर्कादिको वर्गः कफमेदोविषापहः ।
कृमिकुष्ठप्रशमनो विशेषाद्व्रणशोधनः ॥ २९ ॥

अर्कादि गण—आक, श्वेत फूल का आक; नागदन्ती, कलिहारी; भार्गी, रास्ना; विच्छुबूटी; करंज; अपामार्ग; पीततैला ( काकादनी या मालकंगनी ); छोटा करंज; किवाही और कटभी ( सफेद और नील फूल की कोयल ); हिंगोट; यह अर्कादि वर्ग कफ-मेद-विषनाशक; कृमि-कुष्ठशामक; विशेष करके व्रणशोधक है ।

सुरसादिगण और उसका गुण—

सुरसयुगफणिज्जं कालमाला विडङ्गं
खरबुसवृषकर्णीकट्फलं कासमर्दः ।
क्षवकसरसिभार्ङ्गीकार्मुकाः काकमाची
कुलहलविषमुष्टीभूस्तृणो भूतकेशी ॥ ३० ॥
सुरसादिर्गणः श्लेष्ममेदःकृमिनिषूदनः ।
प्रतिश्यायारुचिश्वासकासघ्नो व्रणशोधनः ॥ ३१ ॥

सुरसादि गण—श्वेत और काली दो प्रकार की तुलसी; मरवा, कालमाला, विडंग; खरबुस ( मरवा ); मूषिककर्णी; कायफल; कासमर्द; नकछिकनी; सरसि, भार्गी; कार्मुका ( अतिमुक्ता ), मकोय; कुलहल ( मुण्डी ); विषमुष्टि ( कुचला-इसका फल-बीज नहीं; या छाल ); भूस्तृण ( भूतीक तृण-अजवायन ); और भूतकेशी; यह सुरसादिगण-कफ-मेद-कृमिनाशक है; प्रतिश्याय, अरुचि; श्वास; कासनाशक और व्रणशोधक है ।

वक्तव्य—विषमुष्टि में-इसका फल या छाल को लेना चाहिये । पके फल को कौए खाते हैं-विष का असर छाल में और बीज में है । पीले फल के गूदे में नहीं । भूतकेशी-इसी नाम से अल्मोड़ा में मिलती है ।

मुष्ककादिगण और उसके गुण—

मुष्ककस्नुग्वराद्वीपिपलाशधवशिंशपाः ।
गुल्ममेहाश्मरीपाण्डुमेदोर्शःकफशुक्रजित् ॥ ३२ ॥

मुष्ककादि गण—मुष्कक ( मोखा ); थोर; त्रिफला, चित्रक; ढाक-धावन, शीशम; यह मुष्ककादि गण गुल्म, प्रमेह, अश्मरी, पाण्डु, मेद, अर्श, कफ, शुक्रनाशक है ।

वत्सकादिगण और उसके गुण—

वत्सकमूर्वाभार्ङ्गीकटुका मरीचं घुणप्रिया च गण्डीरम् ।
एला पाठाऽजाजी कट्वङ्गफलाजमोदसिद्धार्थवचाः ॥ ३३ ॥
जीरकहिङ्गुविडङ्गं पशुगन्धा पञ्चकोलकं हन्ति ।
चलकफमेदःपीनसगुल्मज्वरशूलदुर्नाम्नः ॥ ३४ ॥

वत्सकादि गण—वत्सक ( इन्द्रजौ या वनतिक्ता-अरुणदत्त ); मूर्वा, भार्गी, कुटकी, वच, अतीस, गण्डीर ( स्नुही ); इलायची, पाठा, काला जीरा, श्योनाक का फल; अजवायन; सरसों, वच, जीरा, हींग, वायविडंग; पशुगन्धा ( अजगन्धा ) और पंचकोल-यह वत्सकादि गण वायु, कफ, मेद, पीनस, गुल्म, ज्वर, शूल और अर्श नाशक है ।

वचा-हरिद्रादिगण और उसके गुण—

वचाजलददेवाह्वनागरातिविषाभयाः ।
हरिद्राद्वययष्ट्याह्वकलशीकुटजोद्भवाः ॥ ३५ ॥
वचाहरिद्रादिगणावामातीसारनाशनौ ।
मेदःकफाढ्यपवनस्तन्यदोषनिबर्हणौ ॥ ३६ ॥

वचादि गण— वच, मोथा; देवदारु; सोंठ, अतीस, हरड़ । हरिद्रादि गण-हल्दी, दारुहल्दी; मुलहठी, पृश्नपर्णी, इन्द्रजौ । वचादि और हरिद्रादि ये दोनों गण-आमातीसारनाशक; मेद, कफ, आढ्यवात; स्तन्यदोष नाशक हैं ।

प्रियङ्ग्वम्बष्ठादिगण और उसका गुण—

प्रियङ्गुपुष्पाञ्जनयुग्मपद्माः
पद्माद्रजो योजनवल्ल्यनन्ता ।
मानद्रुमो मोचरसः समङ्गा
पुन्नागशीतं मदनीयहेतुः ॥ ३७ ॥
अम्बष्ठा मधुकं नमस्करी
नन्दीवृक्षपलाशकच्छुराः ।
रोध्रं धातकिबिल्वपेशिके
कट्वङ्गः कमलोद्भवं रजः ॥ ३८ ॥
गणौ प्रियङ्ग्वम्बष्ठादी पक्वातीसारनाशनौ ।
सन्धानीयौ हितौ पित्ते व्रणानामपि रोपणौ ॥ ३९ ॥

प्रियंग्वादि गण—प्रियंगु, पुष्पांजन ( जस्त का फूला जो आंख में डालते हैं ); स्रोतोंजन; और सौवीरांजन, भार्गी; कमल का केशर; मंजीठ, सारिवा; सिम्बल; मोचरस ( सिम्बल का गोंद ); छुईमुई; लाल नागकेशर; चन्दन, धातकी । अम्बष्ठादि गण-पाठा, मुलहठी; लज्जावती ( छुईमुई ); नन्दीवृक्ष (पीपल या करमरी-गम्भारी ); ढाक, धमासा (या कौंच); लोध, धातकी, बेलफल की मज्जा; श्योनाक और कमल का केसर । ये प्रियंग्वादि, अम्बष्ठादि गण; पक्वातीसारनाशक; सन्धान करने वाले; पित्त में उपयोगी, तथा व्रणों का रोपण करते हैं ।

मुस्तादिगण और उसका गुण—

मुस्तावचाग्निद्विनिशाद्वितिक्ता-
भल्लातपाठात्रिफलाविषाख्याः ।

धूपिता मृदवः श्लक्ष्णा निर्वलीका व्रणे हिताः ॥२९॥

व्रण के लिये-पवित्र, पतली और मजबूत पट्टियां; कवलिकायें और विकेशिकायें ( वर्त्तियां ) उत्तम हैं। ये धूप दी हुई; कोमल; चिकनी और बली ( सिकुड़न ) रहित होनी चाहिये।

शस्त्र कर्म के बाद व्रण रक्षार्थ कार्य—

कुर्वीतानन्तरं तस्य रक्षां रक्षोनिषिद्धये।
बलिं चोपहरेत्तेभ्यः—

इसके पीछे-पिशिताशन-मांस खाने वाले राक्षसों से रोगी की रक्षा करे और राक्षसों के लिये बलि को देवे।

—सदा मूर्ध्ना च धारयेत् ॥ ३० ॥
लक्ष्मीं गुहामतिगुहां जटिलां ब्रह्मचारिणीम्।
वचां छत्रामतिच्छत्रां दूर्वां सिद्धार्थकानपि ॥ ३१ ॥
ततः स्नेहदिनेहोक्तं तस्याचारं समादिशेत्।

सब समय-लक्ष्मी, पृश्नपर्णी, शालपर्णी, जटामांसी, ब्रह्मयष्टिका, वच, सौंफ, अजवायन, दूब और सरसों-इन औषधियों को सिर पर धारण करे।

इसके उपरान्त स्नेह विधि में कही आचार विधि को ( उष्णोदकोपचारी स्यात् इत्यादि ) बरतने के लिये कहे।

शस्त्रकर्म के बाद त्याज्य कर्म—

दिवास्वप्नो व्रणे कण्डूरागरुक्शोफपूयकृत् ॥ ३२ ॥
स्त्रीणां तु स्मृतिसंस्पर्शदर्शनैश्चलितस्रुते।
शुक्रे व्यवायजान् दोषानसंसर्गेऽप्यवाप्नुयात् ॥३३॥
( व्रणे श्वयथुरायासात् स च रागश्च जागरात्।
तौ च रुक् च दिवास्वापात्ताश्च मृत्युश्च मैथुनात् १)

दिन में सोने से व्रण में कण्डू, लालिमा, वेदना, शोफ और पूय उत्पन्न होता है।

स्त्रियों के स्मरण से—स्पर्श से या देखने से शुक्र के क्षरण हो जाने पर-सम्भोग के बिना भी-सम्भोगजन्य दोष होते हैं [ मेहनत से व्रण में शोथ होती है; रात्रि में जागरण से लालिमा होती है; दिन में सोने से शोथ, लालिमा और दर्द होता है, और मैथुन से शोथ, लालिमा, दर्द के साथ मृत्यु भी होती है]।

भोजन द्रव्य—

भोजनं च यथासात्म्यं यवगोधूमषष्टिकाः।
मसूरमुद्गतुवरीजीवन्तीसुनिषण्णकाः ॥ ३४ ॥
बालमूलकवार्ताकतण्डुलीयकवास्तुकम्।
कारवेल्लककर्कोटपटोलकटुकाफलम् ॥ ३५ ॥
सैन्धवं दाडिमं धात्री घृतं तप्तहिमं जलम्।
जीर्णशाल्योदनं स्निग्धमल्पमुष्णोदकोत्तरम् ॥ ३६ ॥
भुञ्जानो जाङ्गलैर्मांसैः शीघ्रं व्रणमपोहति।

भोजन—रोगी को जो भोजन अनुकूल हो-वह-जौ, गेहूं, साठी, मसूर, मूंग, तुवर, जीवन्ती, चौलाई, कच्ची मूली, बैंगन; तण्डुलीयक, बथुआ; करेला, ककोंड़ा; पटोल, इन्द्रायण का फल ( गोल नहीं, अपितु कचरी जो कि मारवाड़ में बहुत खाते हैं ), सैन्धव, अनार, आंवला, घी, गरम करके ठण्डा किया पानी पथ्य है। पुरातन शालियों के भात को घृत से स्निग्ध करके थोड़ी मात्रा में जांगल मांसरस के साथ खाकर पीछे से गरम पानी पिये। इस प्रकार करने से व्रण शीघ्र भर जाता है।

पथ्य भोजन से लाभ तथा अजीर्ण से हानि—

अशितं मात्रया काले पथ्यं याति जरां सुखम् ॥३७॥
अजीर्णात्त्वनिलादीनां विभ्रमो बलवान् भवेत्।
ततः शोफरुजापाकदाहानाहानवाप्नुयात् ॥ ३८ ॥

समय पर मात्रा में खाया भोजन पथ्य होता है और सुख से जीर्ण हो जाता है। अजीर्ण के कारण वात आदि दोषों का क्षोभ बलवान होता है। इस क्षोभ से शोफ-वेदना-पाक-दाह-आनाह उत्पन्न हो जाते हैं।

व्रण में नये धान्यादि का त्याग—

नवं धान्यं तिलान् माषान् मद्य मांसमजाङ्गलम्।
क्षीरेक्षुविकृतीरम्लं लवणं कटुकं त्यजेत् ॥ ३९ ॥
यच्चान्यदपि विष्टम्भि विदाहि गुरु शीतलम्।
वर्गोऽयं नवधान्यादिर्व्रणिनः सर्वदोषकृत् ॥ ४० ॥
मद्यं तीक्ष्णोष्णरूक्षाम्लमाशु व्यापादयेद्व्रणम्।

अपथ्य—नूतन धान्य (एक वर्ष से कम के), तिल, उड़द, मद्य; आनूप मांस, दूध, गन्ने की विकृति, अम्ल, लवण, और कटु रस इनको छोड़ देवे। इसके सिवाय जो भी पदार्थ विष्टम्भ करने वाले, विदाही, गुरु और शीतल हों-उनको छोड़ दे। यह नव धान्यादि वर्ग व्रण रोगियों के लिये सब दोष-कोपक होता है।

जो मद्य तीक्ष्ण-उष्ण-रूक्ष और अम्ल होता है, वह मद्य व्रण को विकृत कर देता है।

वक्तव्य—इसलिये "सस्नेहं मधुरप्रायं नातितीक्ष्णमकर्कशम्। तनु यत्सुखपेयं च मार्द्विकेषु तदुत्तमम्" ऐसा मद्य पीने में दोष नहीं।

व्रणयुक्त की शुश्रूषा—

वालोशीरैश्च वीज्येत न चैनं परिघट्टयेत् ॥ ४१ ॥
न तुदेन्न च कण्डूयेच्चेष्टमानश्च पालयेत्।
स्निग्धवृद्धद्विजातीनां कथाः शृण्वन्मनःप्रियाः ॥४२॥
आशावान् व्याधिमोक्षाय क्षिप्रं व्रणमपोहति।

बाल या खस की बनी चौरी अथवा पंखी से व्रण पर हवा करें; इस व्रण को खुजाये नहीं। न रगड़े, न खुजाये; काम करते हुए व्रण की रक्षा करे। स्नेही वृद्ध ब्राह्मणों की मन की अनुकूल कथाओं को सुनते हुए तथा रोग शान्ति के लिये आशा रखने से व्रण शीघ्र भर जाता है।

व्रण धोने का विधान—

तृतीयेऽह्नि पुनः कुर्याद् व्रणकर्म च पूर्ववत् ॥ ४३ ॥
प्रक्षालनादि, दिवसे द्वितीये नाचरेत्तथा।
तीव्रव्यथो विग्रथितश्चिरात्संरोहति व्रणः ॥ ४४ ॥

तीसरे दिन फिर इसमें-कषाय से धोना आदि व्रणकर्म ( पट्टी बदलना ) करे। इस कर्म को दूसरे दिन न करे क्योंकि

दूसरे दिन ( जल्दी ) करने से व्रण में तीव्र व्यथा; ग्रन्थियों का पैदा होना; तथा व्रण देर से भरना होता है।

व्रण में अतिस्निग्धादि वर्तियों का निषेध—

स्निग्धां रूक्षां श्लथां गाढां दुर्न्यस्तां च विकेशिकाम्।
व्रणे न दद्यात्कल्कं वा—

व्रण में अतिस्निग्ध, अतिरूक्ष, ढीली, कठिन और बुरी तरह रक्खी वर्त्ति प्रविष्ट नहीं करनी चाहिये। अथवा इस प्रकार का कल्क ( पीसी हुई औषध-पानी से भीगी ) व्रण पर नहीं रक्खे। क्योंकि—

अतिस्नेह से हानि—

—स्नेहात्क्लेदो विवर्द्धते ॥ ४५ ॥
मांसच्छेदोऽतिरुग्रौक्ष्याद्दरणं शोणितागमः।
श्लथातिगाढदुर्न्यासैर्व्रणवर्त्मावघर्षणम् ॥ ४६ ॥

स्निग्धता से क्लेद बढ़ता है; अतिरूक्षता से मांस का कटना और बहुत दर्द होता है एवं विदीर्णता तथा रक्त आता है। अति ढीला, या अति कठिन अथवा बुरी तरह रक्खी वर्त्ति से व्रणों के किनारों पर रगड़ पड़ती है।

व्रण में वर्तिप्रवेश का कारण—

सपूतिमांसं सोत्सङ्गं सगतिं पूयगर्भिणम्।
व्रणं विशोधयेच्छीघ्रं स्थिता ह्यन्तर्विकेशिका ॥४७॥

व्रण के अन्दर रक्खी वर्त्ति—पूति युक्त मांस ( सड़े मांस ) को; व्रण के अन्दर के खोखलेपन को ( उभार को ); गति ( मार्ग ) को, भरी हुई पूय को शीघ्र ही नष्ट कर देती है।

कच्चे व्रण में शस्त्रच्छेदन करनेपर कर्तव्य—

व्यम्लं तु पाटितं शोफं पाचनैः समुपाचरेत्।
भोजनैरुपनाहैश्च नातिव्रणविरोधिभिः ॥ ४८ ॥

जो विदग्ध ( पक्व अपक्व कच्चा पका ) शोथ—अज्ञान से चीरा गया हो, उस शोथ की पाचन भोजनों से तथा पाचन उपनाहों से ( साल्वण-किण्व आदि ) चिकित्सा करे। ये पाचन द्रव्य व्रण के लिये अतिशय विरोधी नहीं होने चाहिये; [ अर्थात् अम्ल-कटु-तीक्ष्ण, उष्ण-लवण;-इस प्रकार के भोजन या द्रव्य नहीं बरतने चाहिये ]।

चौड़े मुखवाले व्रणों को सीना—

सद्यः सद्योव्रणान् सीव्येद्विवृतानभिघातजान्।
मेदोजांल्लिखितान् ग्रन्थीन्ह्रस्वाः पालीश्च कर्णयोः ४९
शिरोक्षिकूटनासौष्ठगण्डकर्णोरुबाहुषु।
ग्रीवाललाटमुष्कस्फिङ्मेढ्रपायूदरादिषु ॥ ५० ॥
गम्भीरेषु प्रदेशेषु मांसलेष्वचलेषु च।

सीवन विधि—चोट लगने से मुख खुले हुए तुरन्त के व्रणों को तुरन्त सीना चाहिये। मेदजन्य ग्रन्थियों में लेखन करके सीना चाहिये। कानों की छोटी पालियों को सीना चाहिये। सिर-अक्षिकूट-नासिका-ओष्ठ-गण्ड-कर्ण-ऊरु-बाहु-ग्रीवा-मस्तक-मुष्क-नितम्ब मेहन-पायु-उदर आदि में तथा गहरे भागों में एवं मांसल स्थानों में और जो स्थान गति नहीं करते ( यथा पीठ के उपर का भाग ) उनमें व्रण को सीना चाहिये।

वङ्क्षणादिगत व्रणों को सीने का निषेध—

न तु वङ्क्षणकक्षादावल्पमांसे चले व्रणान् ॥ ५१ ॥
वायुनिर्वाहिणः शल्यगर्भान् क्षारविषाग्निजान्।

अपवाद—वंक्षण-कक्षा आदि में; थोड़े मांस वाले स्थानों में, गतिशील स्थानों के व्रणों को नहीं सीना चाहिये। जिन व्रणों में से वायु निकलती हो; जिनमें शल्य हो या जो व्रण क्षार, विष अथवा अग्नि से पैदा हुए हों—उनको भी नहीं सीना चाहिये।

व्रणों को सीने के पूर्व कर्तव्य—

सीव्येच्चलास्थिशुष्कास्रतृणरोमापनीय तु ॥ ५२ ॥
प्रलम्बि मांसं विच्छिन्नं निवेश्य स्वनिवेशने।
सन्ध्यस्थि च स्थिते रक्ते स्नाय्वा सूत्रेण वल्कलैः॥५३॥
सीव्येन्न दूरे नासन्ने गृह्णन्नाल्पं न वा बहु।

सीवन विधि—स्थान से खिसकी अस्थि को हटा कर; शुष्क रक्त, तिनके, रोम को दूर करके; कट जाने से लटकते हुए मांस को उसके स्थान पर रख कर, सन्धि-अस्थि को स्थान पर बिठा कर, रक्त को रुक जाने पर व्रण को स्नायु, सूत्र या वल्कल के रेशे से सीना चाहिये। सीते समय न तो व्रण के बहुत दूर और न बहुत समीप में सूई से सीना चाहिये। न तो बहुत अधिक और न बहुत कम मांस पकड़ना चाहिये।

[ सीवन विधि—गोफणिका, तुन्नसेवनी; वेल्लितिक और ऋजुग्रन्थि ( राजग्रन्थि ) भेद से चार प्रकार की है ]।

व्रण को सीने के बाद कर्तव्य—

सान्त्वयित्वा ततश्चार्तं व्रणे मधुघृतद्रुतैः ॥ ५४ ॥
अञ्जनक्षौमजमषीफलिनीशल्लकीफलैः।
सरोध्रमधुकैर्दिग्धे युञ्ज्याद्बन्धादि पूर्ववत् ॥ ५५ ॥

सीवन के उपरान्त रोगी को सान्त्वना देकर व्रण में—अञ्जन; अलसी की राख; प्रियंगु; शल्लकी फल, लोध, मुलहठी इनके चूर्ण को मधु और घृत में मिला कर व्रण पर लगाये; फिर पूर्व की भांति पट्टी बांधे।

रक्तहीन व्रण को सीने की विधि—

व्रणो निःशोणितोष्ठो यः किञ्चिदेवावलिख्य तम्।
सञ्जातरुधिरं सीव्येत्सन्धानं ह्यस्य शोणितम् ॥५६॥

जिस व्रण के ओष्ठों से रक्त न आता हो, उस व्रण के किनारों में थोड़ा सा-लेखन करके रक्त निकलने पर सीना चाहिये; इस व्रण का सन्धान रक्त ही है; रक्त से ही व्रण जुड़ता है।

व्रण को बांधने के पदार्थ—

बन्धनानि तु देशादीन् वीक्ष्य युञ्जीत तेषु च।
आविकाजिनकौशेयमुष्णं, क्षौमं तु शीतलम् ॥ ५७ ॥
शीतोष्णं तूलसन्तानकार्पासस्नायुवल्कजम्।
ताम्रायस्त्रपुसीसानि व्रणे मेदःकफाधिके ॥ ५८ ॥
भङ्गे च युञ्ज्यात्फलकं चर्मवल्ककुशादि च।

बन्धन विधि—देश आदि का विचार करके बन्धन द्रव्यों को बरतना चाहिये। इनमें-भेड़, हरिण और रेशम की पट्टियां

उष्ण हैं। क्षौम-अलसी की पट्टी शीतल है। रूई के सूत्र से बना सेमल की रूई से बना, स्नायु या वल्कल का वस्त्र शीत-उष्ण दोनों प्रकार के हैं [ तूल-सेमल की रूई गरम; कार्पास-रूई-शीतल ]। मेद-कफ की अधिकता वाले व्रणों में ताम्र—लोह-रांगा या सीसा इनको बन्धन के लिये वरते। अस्थि भङ्ग होने पर फलक ( पट्टिका ), चर्म, वल्कल, कुशादि ( बांस आदि की खप्पच ) को बांधने के लिये वरते।

व्रण को बांधने के प्रकार –

स्वनामानुगताकारा बन्धास्तु दश पञ्च च ॥ ५९ ॥
कोशस्वस्तिकमुत्तोलीचीनदामानुवेल्लितम्।
खट्वाविबन्धस्थगिकावितानोत्सङ्गगोष्फणाः ॥६०॥
यमकं मण्डलाख्यं च पञ्चाङ्गी चेति योजयेत्।
( विदध्यात्तेषु तेष्वेव कोशमङ्गुलिपर्वसु।
स्वस्तिकं कर्णकक्षादिस्तनेषूक्तं च सन्धिषु ॥ १ ॥
मुत्तोलीं मेढ्रग्रीवादौ युञ्ज्याच्चीनमपाङ्गयोः।
सम्बाधेऽङ्गे तथा दाम, शाखास्वेवानुवेल्लितम् ॥ २ ॥
खट्वां गण्डे हनौ शङ्खे, विबन्धं पृष्ठकोदरे।
अङ्गुष्ठाङ्गुलिमेढ्राग्रे स्थगिकामन्त्रवृद्धिषु ॥ ३ ॥
वितानं पृथुलाङ्गादौ तथा शिरसि चेरयेत्।
विलम्बिनि तथोत्सङ्गं, नासौष्ठचिबुकादिषु ॥ ४ ॥
गोष्फणं सन्धिषु तथा यमकं यमिके व्रणे।
वृत्तेऽङ्गं मण्डलाख्यं च पञ्चाङ्गी चोर्ध्वजत्रुषु ॥५॥)
यो यत्र सुनिविष्टः स्यात्तं तेषां तत्र बुद्धिमान् ॥६१॥

बन्धन के भेद—बन्ध ( पट्टियां ) पन्द्रह प्रकार के हैं; इन का आकार इनके अपने नाम से ही स्पष्ट है। यथा– कोश [ तलवार आदि के रखने का खोल ]; स्वस्तिक [ स्वस्तिक चिह्न के अनुसार ]; उत्तोली, चीन, दाम ( मोटी माला के आकार का), अनुवेल्लित [वेल के समान ऊपर को लपेटा हुआ]; खट्वा [चारपाई के समान–चार पैर की पट्टी], विबन्ध, स्थगिका; वितान [ तम्बू के आकार का ]; उत्संग, गोफण [ गोफना की भांति ] यमक, मण्डल और पंचांगी–ये पन्द्रह बन्ध हैं, इनको स्थान के अनुसार वरतें।

[ इनमें से कोश बन्ध को अंगुली के पर्वों में ], स्वस्तिक को कान-कक्षा आदि, स्तनों में और सन्धियों में; उत्तोली को मेहन और ग्रीवा आदि में; चीन को अपांग भागों में; दाम को सम्बद्ध अङ्ग ( वंक्षण आदि ) में; अनुवेल्लित को शाखाओं में; खट्वा को हनु–गण्ड और शङ्ख में; विबन्ध को पीठ और उदर में, स्थगिका को, अङ्गुष्ठ–अङ्गुलि और मेहन के अग्रभाग में तथा अंत्रवृद्धि में; वितान को चौड़े अङ्ग आदि में; शिर पर; उत्संग को लटकनेवाले बाहु आदि में; गोफणका नासिका–ओठ–चिबुक और सन्धि में; यमक बन्ध को यमक व्रणों में; मण्डल बन्ध को गोल अङ्ग पर; और पंचांगी को जत्रु के ऊपर के भाग में बांधना चाहिये ]। जो बन्ध जिस स्थान पर ठीक तरह बैठे, बुद्धिमान वैद्य उसको वहीं पर लगाये।

यथादेश व्रणों को ढीला या कसकर बांधना—

बध्नीयाद्गाढमूरुस्फिक्कक्षावङ्क्षणमूर्धसु।
शाखावदनकर्णोरःपृष्ठपार्श्वगलोदरे ॥ ६२ ॥
समं मेहनमुष्के च नेत्रे सन्धिषु च श्लथम्।
बध्नीयाच्छिथिलस्थाने वातश्लेष्मोद्भवे समम् ॥६३॥
गाढमेव समस्थाने, भृशं गाढं तदाशये।
शीते वसन्तेऽपि च तौ मोक्षणीयौ त्र्यहात्त्र्यहात् ६४
पित्तरक्तोत्थयोर्बन्धो गाढस्थाने समो मतः।
समस्थाने श्लथो, नैव शिथिलस्याशये तथा ॥ ६५ ॥
सायंप्रातस्तयोर्मोक्षो ग्रीष्मे शरदि चेष्यते।

गाढ़ बन्धन – ऊरु, स्फिक्–कक्षा–वंक्षण और शिर पर खींचकर पट्टी बांधनी चाहिये। हाथ-पैर; मुख, कान, छाती, पीठ, पार्श्व, गला, उदर, मेहन और मुष्क पर समान; और नेत्र तथा सन्धियों में ढीली बांधनी चाहिये। शिथिल स्थान में यदि वात कफ का व्रण हो तो सम बन्ध बांधे। और सम स्थान में वात–कफजन्य व्रण हो तो गाढ़ बन्ध बांधे; और गाढ़ स्थान पर वात–कफज व्रण हो तो अतिशय गाढ़ बन्ध बांधे। वात–कफजन्य व्रणों को शीतकाल में और वसन्त में तीन तीन दिन के अन्तर से पट्टी बदलनी चाहिये। पित्त–रक्तजन्य व्रणों में–गाढ़ बन्ध के स्थान में सम; समबन्ध के स्थान पर शिथिल, और शिथिल बन्ध के स्थान पर नहीं बांधना चाहिये। पित्त-रक्तजन्य व्रणों में सायं, प्रातः दोनों समय, तथा ग्रीष्म और शरद् में अन्य व्रणों में भी दोनों समय पट्टी बदलनी चाहिये।

व्रण को नहीं बांधने से हानि—

अबद्धो दंशमशकशीतवातादिपीडितः ॥ ६६ ॥
दुष्टीभवेच्चिरं चात्र न तिष्ठेत्स्नेहभेषजम्।
कृच्छ्रेण शुद्धिं रूढिं वा याति रूढो विवर्णताम् ॥६७॥

पट्टी न बांधने से-दंश, मच्छर, शीतल वायु आदि से पीड़ित होने के कारण दूषित हो जाता है; वहां पर स्नेह औषध देर तक नहीं टिकती। बन्धन के विना व्रण कठिनाई से शुद्ध होता है; या कठिनाई से भरता है; अथवा भर कर विकृत रंग का होता है।

व्रण को बांधने से लाभ तथा अच्छे होने वाले व्रण—

बद्धस्तु चूर्णितो भग्नो विश्लिष्टः पाटितोऽपि वा।
छिन्नस्नायुसिरोऽप्याशु सुखं संरोहति व्रणः ॥ ६८ ॥
उत्थानशयनाद्यासु सर्वेहासु न पीड्यते।
उद्वृत्तौष्ठः समुत्सन्नो विषमः कठिनोऽतिरुक् ॥६९॥
समो मृदुररुक् शीघ्रं व्रणः शुध्यति रोहति।

बन्धन के गुण – अस्थि के चूर्णित होने से, या टूटने से अथवा विश्लेष से हुआ व्रण; विदीर्ण हुआ; सिरा–स्नायु के छिन्न हो जाने पर भी व्रण बन्धन से सुखपूर्वक भरता है। उठने–सोने आदि सब चेष्टाओं में पीड़ित नहीं होता। ऊपर को निकले किनारों का, सम्पूर्ण रूप में ऊपर को उठा; विषम,

कठिन; अतिशय वेदना वाला; इन पांचों प्रकार का अशुद्ध व्रण; तथा समान कोमल-वेदनारहित (शुद्ध) व्रण बन्धन से शीघ्र भर जाता है और शीघ्र शुद्ध होता है।

स्थिरादि व्रणौषधों पर पत्राच्छादन –

स्थिराणामल्पमांसानां रौक्ष्यादनुपरोहताम् ॥ ७० ॥
प्रच्छाद्यमौषधं पत्रैर्यथादोषं यथर्तु च ।
अजीर्णतरुणाच्छिद्रैः समन्तात्सुनिवेशितैः ॥ ७१ ॥
धौतैरकर्कशैः क्षीरिभूर्जार्जुनकदम्बजैः ।

पत्रदान—जो व्रण स्थिर (चिर काल तक बने रहने वाले) एवं थोड़े मांस वाले, तथा रूक्षता के कारण जो नहीं भरते; उनमें औषध को दोष एवं ऋतु के अनुसार पत्तों से ढांप देना चाहिये। ये पत्ते-अजर्जरित; नूतन, छेदरहित होने चाहिये; इनको चारों ओर से भली प्रकार रखना चाहिये। ये पत्ते जलादि से धोकर निर्मल करने चाहिये, तथा इनमें खुरदरापन नहीं होना चाहिये। ये पत्ते-बरगद आदि क्षीरिवृक्षों के, भोजपत्र, अर्जुन और कदम्ब के लेने चाहिये।

[ वात व्रण में—शीत ऋतु में, स्निग्ध, उष्ण पत्र। पित्त व्रण में-ग्रीष्म में शीतस्वभाव के। कफ व्रण में-उष्ण काल में रूक्ष-उष्ण पत्र। प्रावृट् काल में और मिश्र दोष में साधारण पत्र बरतने चाहिये ]।

नहीं बांधने योग्य व्रण—

कुष्ठिनामग्निदग्धानां पिटिकामधुमेहिनाम् ॥ ७२ ॥
कर्णिकाश्चोन्दुरुविषे क्षारदग्धा विषान्विताः ।
बन्धनीया न मांसपाके गुदपाके च दारुणे ॥ ७३ ॥
शीर्यमाणाः सरुग्दाहाः शोफावस्थाविसर्पिणः ।

बन्धन निषेध—कुष्ठ रोगियों के, अग्नि से जले, मधुमेह रोगियों की पिटकायें, चूहे के विष में कर्णिका; क्षार से जले; विष से युक्त; मांस के पाकजन्य व्रण; दारुण गुदपाक व्रण में, जो व्रण ढीले हों (जिन से मांस गिरता हो), वेदना तथा दाहयुक्त एवं शोफ की अवस्था में ही जो व्रण फैलते हों-उन पर पट्टी नहीं बांधनी चाहिये।

अरक्षा से कृमियुक्त व्रणों की चिकित्सा—

अरक्षया व्रणे यस्मिन् मक्षिका निक्षिपेत्कृमीन्॥७४॥
ते भक्षयन्तः कुर्वन्ति रुजाशोफास्रसंस्रवान् ।
सुरसादिं प्रयुञ्जीत तत्र धावनपूरणे ॥ ७५ ॥
सप्तपर्णकरञ्जार्कनिम्बराजादनत्वचः ।
गोमूत्रकल्कितो लेपः सेकः क्षाराम्बुना हितः ॥७६॥
प्रच्छाद्य मांसपेश्या वा व्रणं तानाशु निर्हरेत् ।

जिस व्रण में रक्षा न करने से मक्खियां कृमियों को उत्पन्न कर देती हैं; वे कृमि मांस आदि को खाते हुए वेदना, शोफ और रक्तस्राव को उत्पन्न कर देते हैं। इन व्रणों को धोने और भरने के लिये सुरसादि गण को बरते। सप्तपर्ण, करञ्ज, आक, नीम, और राजादन (खिरनी)-इन की छाल को गोमूत्र के साथ पीस कर कल्क बनाये। इस कल्क से लेप करे। क्षार के जल से परिषेक करना हितकारी है। अथवा व्रण को मांस पेशी से ढांप कर इन कृमियों को शीघ्र निकाल देवे।

भीतर दूषित व्रणों में शीघ्रता से रोहणनिषेध—

न चैनं त्वरमाणोऽन्तः सदोषमुपरोहयेत् ॥ ७७ ॥
सोऽल्पेनाप्यपचारेण भूयो विकुरुते यतः ।

जल्दी में दोष युक्त व्रण का रोहण नहीं करना चाहिये। क्योंकि यह व्रण थोड़े से भी अपचार से फिर (भरने पर भी) विकृत हो जाता है।

रोपित व्रणों में त्याज्य कर्म—

रूढेऽप्यजीर्णव्यायामव्यवायादीन् विवर्जयेत् ॥ ७८ ॥
हर्षं क्रोधं भयं चापि यावदास्थैर्यसम्भवात् ।
आदरेणानुवर्त्योऽयं मासान् षट् सप्त वा विधिः॥७९॥

व्रण के भर जाने पर भी अजीर्ण, व्यायाम, व्यवाय(मैथुन) आदि छोड़ देवे। तथा प्रसन्नता, क्रोध, भय भी छोड़ दे, जब तक व्रण में स्थिरता उत्पन्न न हो। यह नियम आग्रहपूर्वक छै या सात महीने तक बरतना चाहिये।

शेष अवस्थाओं में वैद्य का कर्तव्य—

उत्पद्यमानासु च तासु तासु
वार्तासु दोषादिबलानुसारी ।
तैस्तैरुपायैः प्रयतश्चिकित्से-
दालोचयन् विस्तरमुत्तरोक्तम् ॥ ८० ॥

इति श्रीवैद्यपतिसिंहगुप्तसूनुश्रीमद्वाग्भटविरचिता-
यामष्टाङ्गहृदयसंहितायां सूत्रस्थाने शस्त्रकर्म-
विधिर्नामैकोनत्रिंशोऽध्यायः ॥ २९ ॥

---

उन उन अनुक्त शिकायतों के उत्पन्न होने पर वैद्य दोष आदि के बल के अनुसार उन उन उपायों द्वारा प्रयत्नपूर्वक उत्तर स्थान में विस्तार रूप में कहे साधनों का विचार कर चिकित्सा करे।

इस प्रकार विद्योतिनी टीका में सूत्रस्थान का शस्त्रकर्मविधि नामक उन्तीसवां अध्याय समाप्त हुआ ॥ २९ ॥

---

# त्रिंशोऽध्यायः ।

अथातः क्षाराग्निकर्मविधिमध्यायं व्याख्यास्यामः ।
इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः ।

अब इसके आगे क्षार-अग्निकर्म-विधि नामक अध्याय का व्याख्यान करेंगे; जैसा कि आत्रेय आदि महर्षियों ने कहा था।

क्षार कर्म की श्रेष्ठता—

सर्वशस्त्रानुशस्त्राणां क्षारः श्रेष्ठो बहूनि यत् ।
छेद्यभेद्यादिकर्माणि कुरुते विषमेष्वपि ॥ १ ॥
दुःखावचार्यशस्त्रेषु तेन सिद्धिमयात्सु च ।
अतिकृच्छ्रेषु रोगेषु यच्च पानेऽपि युज्यते ॥ २ ॥

सब शस्त्र एवं अनुशस्त्रों में क्षार श्रेष्ठ है; जो कि छेदन-भेदन आदि बहुत से कर्म करता है; विषम देह तथा विषम रोगों में, जहां पर कठिनाईसे शस्त्र चलाया जाता है उनमें, (यथा-नासार्श-अर्बुद आदि में ), तथा शस्त्र से जो रोग साध्य नहीं होते उनमें; और अतिदुःखसाध्य रोगों में यह क्षार अन्दर पिलाने के लिये भी ( बाहर तो बरता ही जाता है ) बरता जाता है।

अर्श आदि में क्षारपान—

स पेयोऽर्शोऽग्निसादाश्मगुल्मोदरगरादिषु।

यह क्षार—अर्श रोग, अग्निमान्द्य, अश्मरि, गुल्म, उदर, गर आदि में पीने योग्य होता है।

मस्से आदि में क्षार का लेप करना—

योज्यः साक्षान्मषश्वित्रबाह्यार्शःकुष्ठसुप्तिषु ॥ ३ ॥
भगन्दरार्बुदग्रन्थिदुष्टनाडीव्रणादिषु।

मस्सा, श्वित्र, बाह्यार्श, कुष्ठ, संज्ञानाश, भगन्दर, अर्बुद; ग्रन्थि, दुष्ट व्रण, नाड़ी व्रण आदि रोगों में सीधा बाहर में ( क्षार ) लगाना चाहिये।

द्विविध क्षार प्रयोग का निषेध—

न तूभयोऽपि योक्तव्यः पित्ते रक्ते चलेऽबले ॥ ४ ॥
ज्वरेऽतिसारे हृन्मूर्धरोगे पाण्ड्वामयेऽरुचौ।
तिमिरे कृतसंशुद्धौ श्वयथौ सर्वगात्रगे ॥ ५ ॥
भीरुगर्भिण्यृतुमतीप्रोद्वृत्तफलयोनिषु।
अजीर्णेऽन्ने शिशौ वृद्धे धमनीसन्धिमर्मसु ॥ ६ ॥
तरुणास्थिसिरास्नायुसेवनीगलनाभिषु।
देशेऽल्पमांसे वृषणमेढ्रस्रोतोनखान्तरे ॥ ७ ॥
वर्त्मरोगादृतेऽक्ष्णोश्च शीतवर्षोष्णदुर्दिने।

निषेध—पित्त में, रक्त में, वायु में, निर्बल मनुष्यों में, ज्वर में, अतिसार में; हृदय रोग, शिरोरोग, पाण्डु रोग, अरुचि, तिमिर, वमन-विरेचन से शोधन करने पर; सर्वाङ्ग शोथ में; तथा डरपोक, गर्भवती, ऋतुमती, गर्भाशय या योनि बाहर निकली हो; अन्न के अजीर्ण में, बालक में, वृद्ध में, धमनी-सन्धि और मर्म में, तरुणास्थि, सिरा, स्नायु, सेवनी, गला, नाभि में, थोड़े मांस वाले देश में, वृषण-मेहन के स्रोत में, नखों के अन्दर, वर्त्म रोग को छोड़ कर आंख के रोगों में, शीत काल में, वर्षा काल में, ग्रीष्म काल में, बादल आने के दिन, इन रोगों में, इन अवस्थाओं में, इन स्थानों पर, इन समयों में क्षार कर्म नहीं करना चाहिये।

[ उद्वृत्तफल योनि—इनमें फल-अण्ड, योनि-गर्भाशय, स्थान से ऊपर को उठा अण्ड, अपवृत्तफल-स्थान से खिसका अण्ड, उद्वृत्त योनि-स्थान से ऊपर को खिसकी योनि; अपवृत्त योनि-स्थान से खिसकी योनि। फलयोनि शब्द से कई गर्भाशय लेते हैं; दूसरे-फल शब्द से रज को लेते हैं; यथा— "रज एवं फलं गर्भाख्यफलसाधनोपायत्वात्।" इससे उद्वृत्त योनि अर्थ करते हैं। हारायणचन्द्र जी ने फल शब्द से आन्त्र ली है ]।

क्षारक्रिया—

कालमुष्ककशम्याककदलीपारिभद्रकान् ॥ ८ ॥
अश्वकर्णमहावृक्षपलाशास्फोतवृक्षकान्।
इन्द्रवृक्षार्कपूतीकनक्तमालाश्वमारकान् ॥ ९ ॥
काकजङ्घामपामार्गमग्निमन्थाग्नितिल्वकान्।
सार्द्रान् समूलशाखादीन् खण्डशः परिकल्पितान् १०
कोशातकीश्चतस्रश्च शूकं नालं यवस्य च।
निवाते निचयीकृत्य पृथक तानि शिलातले ॥ ११ ॥
प्रक्षिप्य मुष्ककचये सुधाश्मानि च दीपयेत्।

क्षार विधान—कालमुष्कक ( मोखा ), शम्याक ( अमलतास ), केला, फरहद, अश्वकर्ण, स्नुही, ढाक, आस्फोता (गिरीकर्णिका), कुड़ा, इन्द्रवृक्ष (अर्जुन अथवा कुड़ा-जिसका इन्द्रजौ मीठा होता है ), आक; पूतीकरञ्ज, नाटा करञ्ज, कनेर, काकजंघा, चिरचिटा, अग्निमन्थ, चित्रक, तिल्वक्, इनको गीला ही मूल और शाखाओं के साथ लाकर टुकड़े टुकड़े बनाले। चारों कोशातकी ( क्ष्वेड, धामार्गव, पटोली और देवदाली ) जौ के शूक ( बाल ) और नाल, इनको वायु रहित स्थान पर एकत्रित करके तथा मुष्कक आदि को शिलापृष्ठ पर एकत्रित करके तिलों के कुतलों से ( मूल एवं नाल समेत शुष्क तिल-तिल काण्डों से) अलग अलग जलाये। जलाते समय मुष्कक के ढेर में चूने के पत्थर भी डाल देवे।

ततस्तिलानां कुतलैर्दग्ध्वाऽग्नौ विगते पृथक् ॥१२॥
कृत्वा सुधाश्मनां भस्म द्रोणं स्वितरभस्मनः।
मुष्ककोत्तरमादाय प्रत्येकं जलमूत्रयोः ॥ १३ ॥
गालयेदर्धभारेण महता वाससा च तत्।
यावत्पिच्छिलरक्ताच्छस्तीक्ष्णो जातस्तदा च तम् ॥१४॥
गृहीत्वा क्षारनिष्यन्दं पचेल्लौहीं विघट्टयन्।
पच्यमाने ततस्तस्मिंस्ताः सुधाभस्मशर्कराः ॥ १५ ॥
शुक्तीः क्षीरपकं शङ्खनाभीश्चायसभाजने।
कृत्वाऽग्निवर्णान्बहुशः क्षारोत्थे कुडवोन्मिते ॥ १६ ॥
निर्वाप्य पिष्ट्वा तेनैव प्रतीवापं विनिक्षिपेत्।
श्लक्ष्णं शकृद्दन्तिशिखिगृध्रकङ्कपोतजम् ॥ १७ ॥
चतुष्पात्पक्षिपित्तालमनोह्वालवणानि च।
परितः सुतरां चातो दर्व्या तमवघट्टयेत् ॥ १८ ॥
सबाष्पैश्च यदोत्तिष्ठेद्बुद्बुदैर्लेहवद्घनः।
अवतार्य तदा शीतो यवराशावयोमये ॥ १९ ॥
स्थाप्योऽयं मध्यमः क्षारः—

गालन विधि—अग्नि के शान्त हो जाने पर चूने के पत्थरों की भस्म को अलग कर ले। अब अमलतास आदि की भस्म एक द्रोण और मुष्कक की भस्म कुछ अधिक [ शम्याक आदि की मिलित भस्म चार आढक; मुष्कक की अकेले की एक आढक भस्म ] लेवे। इनके आधे भर गोमूत्र एवं आधे भर जल इन दोनों को मिला कर इस में घोल कर मोटे वस्त्र से छाने।

इस प्रकार तब तक छानता रहे जब तक कि इस जल में पिच्छलता, लालिमा निर्मलता और तीक्ष्णता आये। फिर इस छने पानी को लोहे के पात्र में डाल कर कलछी से चलाते हुए पकाये। चूने के पत्थरों की भस्म, सीप, क्षीरपंक (कौड़ी), शंखनाभि, इनको लोहपात्र में अग्नि पर लाल वर्ण करके इसी क्षारजल से बुझाये, तथा इसी क्षारजल से इनको पीस कर एक कुडव की मात्रा में पूर्वोक्त क्षारजल में इनका प्रतिवाप देवे। इनके सिवाय-मुर्गा, मोर, गीध, कंक और कबूतर की बीट तथा गौ आदि पशुओं तथा पक्षियों के पित्त को; हरताल, मैनसिल, लवण-इनको वारीक पीस कर पीछे से सारे में कलछी से चलाते हुए मिला देना चाहिये। और जब इसमें भाप निकलने लगे, बुलबुले हो जायें और लेह के समान घट्ट बन जाये, तब इस आग पर से उतार लें। तब ठण्डा होने पर लोह के पात्र में रख कर जौ के ढेर में इस पात्र को रख देवे। यह मध्यम क्षार है।

[प्रतिवाप-द्रव द्रव्य में-वारीक पिसा दूसरा द्रव्य मिलाना प्रतिवाप कहा जाता है]।

मृदु और तीक्ष्ण क्षार—

—न तु पिष्ट्वा क्षिपेन्मृदौ।
निर्वाप्यापनयेत्तीक्ष्णे पूर्ववत् प्रतिवापनम् ॥ २० ॥
तथा लाङ्गलिकादन्तिचित्रकातिविषावचाः।
स्वर्जिकाकनकक्षीरीहिङ्गुपूतीकपल्लवाः ॥ २१ ॥
तालपत्री विडं चेति, सप्तरात्रात्परं तु सः।
योज्यः—

मृदु क्षार में—पीस कर डालने वाले-चूने के पत्थरों की भस्म, सीप, कौड़ी आदि का प्रतीवाप नहीं दिया जाता। अपि तु इन द्रव्यों को क्षार में बुझा कर निकाल लिया जाता है। तीक्ष्ण क्षार में—पूर्वोक्त द्रव्यों का प्रतिवापन करने के साथ २ कलिहारी, दन्ती, चित्रक, अतीस, वच, सर्जक्षार, स्वर्णक्षीरी, हींग, कण्टक करञ्ज के पत्ते; तालपत्री और विड नमक इनका भी निक्षेप करे—इनको भी पीस कर मिलाये। सात दिन के पीछे इस क्षार का उपयोग करे।

त्रिविध क्षार का रोगानुसार प्रयोग—

—तीक्ष्णोऽनिलश्लेष्ममेदोजेष्वर्बुदादिषु ॥२२॥
मध्येष्वेष्वेव मध्योऽन्यः पित्तास्रगुदजन्मसु।
बलार्थं क्षीणपानीये क्षाराम्बु पुनरावपेत् ॥ २३ ॥

तीक्ष्ण क्षार—वात-कफ या मेदजन्य अर्बुद आदि में तीक्ष्ण क्षार वरते। अर्बुद आदि मध्यम हों तो मध्यम क्षार वरते। पित्त-रक्तजन्य अर्शों में मृदु क्षार वरतना चाहिये। पानीय क्षार जो बल में क्षीण हो गया हो उस में बल-शक्ति लाने के लिये क्षार का जल फिर से डालना चाहिये।

क्षार के गुण—

नातितीक्ष्णमृदुः श्लक्ष्णः पिच्छिलः शीघ्रगः सितः।
शिखरी सुखनिर्वाप्यो न विष्यन्दी न चातिरुक् ॥२४॥
क्षारो दशगुणः शस्त्रतेजसोरपि कर्मकृत्।
आचूषन्निव संरम्भाद्गात्रमापीडयन्निव ॥ २५ ॥
सर्वतोऽनुसरन् दोषानुन्मूलयति मूलतः।
कर्म कृत्वा गतरुजः स्वयमेवोपशाम्यति ॥ २६ ॥

क्षार के दस गुण—क्षार न तो बहुत तीक्ष्ण, न बहुत मृदु, श्लक्ष्ण, पिच्छिल, शीघ्रगामी, श्वेत, शिखरी [ द्रव्य के उपर रखने से पिडकाकार बनता है ]; सुखपूर्वक शान्त किया जाये; क्लेद को उत्पन्न न करे; अति पीड़ा न करे-क्षार के ये दस गुण हैं। क्षार-शस्त्र और अग्नि के भी कार्य को कर देता है। चूसने के भांति चारों ओर से, वेग के साथ शरीर के अंग को दबाता हुआ-सा; सब ओर फैलता हुआ दोषों को जड़ से उखाड़ देता है। कर्म करके वेदना के शान्त होने पर अपने आप ही शान्त हो जाता है।

[ क्षार में दस दोष भी हैं, यथा-अत्युष्णोऽतिशीतोऽतितीक्ष्णोऽतिमृदुरतितनुरतिघनोऽतिपिच्छिलोऽतिविसर्पी हीनौषधो हीनपाकश्चेति ॥ संग्रह॰ सू. अ. ३९ ]।

क्षारप्रयोग विधि—

क्षारसाध्ये गदे छिन्ने लिखिते स्राविते ऽथवा।
क्षारं शलाकया दत्त्वा प्लोतप्रावृतदेहया ॥ २७ ॥
मात्राशतमुपेक्षेत, तत्रार्शःस्वावृताननम्।
हस्तेन यन्त्रं कुर्वीत—

क्षारसाध्य रोग में छेदन करके या शस्त्र से लेखन करके अथवा रक्त का स्राव करके शलाका से क्षार प्रयुक्त करे। शलाका को कपड़े से ढांप कर क्षार बरते। इस क्षार की एक सौ मात्रा तक उपेक्षा करे। [ इसके पीछे इस पर कांजी आदि बरते ]।

अर्श रोग में क्षारप्रयोग करके एक सौ मात्रा तक यंत्र के मुख को हाथ से ढाँप कर रखे।

—वर्त्मरोगेषु वर्त्मनी ॥ २८ ॥
निर्भुज्य पिचुनाऽऽच्छाद्य कृष्णभागं विनिक्षिपेत्।
पद्मपत्रतनुः क्षारलेपो, घ्राणार्बुदेषु च ॥ २९ ॥
प्रत्यादित्यं निषण्णस्य समुन्नम्याग्रनासिकाम्।
मात्रा विधार्यः पञ्चाशत् तद्वदर्शसि कर्णजे ॥ ३० ॥

वर्त्म के रोगों में—पलकों को उल्टा करके रूई के फोये से काले भाग को ढांपकर कमल के पत्र के बराबर पतला लेप क्षार का करे। नासार्बुद में भी कमल के पत्र के समान पतला लेप करना चाहिये। इसके लिये रोगी को सूर्य के सामने बिठा कर नासिका के अग्र भाग को ऊंचा उठाकर क्षार प्रयोग करे और पचास मात्रा तक प्रतीक्षा करे। कान के अर्श में भी पचास मात्रा तक प्रतीक्षा करे। [ लेप भी नासार्बुद की भांति करे ]।

क्षारप्रयोग के बाद कर्तव्य—

क्षारं प्रमार्जनेनानु परिमृज्यावगम्य च।
सुदग्धं घृतमध्वक्तं तत्पयोमस्तुकाञ्जिकैः ॥ ३१ ॥
निर्वापयेत्ततः साज्यैः स्वादुशीतैः प्रदेहयेत्।
अभिष्यन्दीनि भोज्यानि भोज्यानि क्लेदनाय च ॥३२॥

पीछे से, क्षार को साफ करने वाले वस्त्र आदि से क्षार को साफ करके स्थान को भली प्रकार जला हुआ समझकर जले हुए स्थान पर घी और मधु का लेप करे; फिर दूध, मस्तु-कांजी से क्षार को शान्त करे। फिर मुलहठी आदि मधुर-शीतल द्रव्यों को घी में मिलाकर लेप करवे। अभिष्यन्दी खानपान ( उड़द, दही आदि )-क्लेदन के लिये खाने के लिये देवे।

क्षारदग्ध स्थान पर लेप—

यदि च स्थिरमूलत्वात्क्षारदग्धं न शीर्यते ।
धान्याम्लबीजयष्ट्याह्वतिलैरालेपयेत्ततः ॥ ३३ ॥
तिलकल्कः समधुको घृताक्तो व्रणरोपणः ।

यदि अभिष्यन्दी भोजनों से भी क्षारदग्ध स्थान दृढ़ मूल होने के कारण नहीं गिरे; तब कांजी के तलस्थ बीज ( किण्व ) को मुलहठी और तिल में मिलाकर लेप करे। तिल का कल्क मुलहठी के साथ घी में मिलाकर लगाने से व्रणरोपक है।

सम्यक् दग्ध का लक्षण—

पक्वजम्ब्वसितं सन्नं सम्यग्दग्धम्—

सुदग्ध का लक्षण—भली प्रकार जलने पर स्थान पके हुए जामुन के समान काला, निम्न हो जाता है।

दुर्दग्ध का लक्षण तथा उसमें कर्तव्य—

—विपर्यये ॥ ३४ ॥
ताम्रतातोदकण्ड्वाद्यैर्दुर्दग्धं तं पुनर्दहेत् ।

दुर्दग्ध का लक्षण—भली प्रकार न जलने पर स्थान-ताम्रवर्ण तथा इसमें तोद-कण्डू आदि ( शोफ-विस्फोट आदि ) होते हैं। इसको पुनः जलावे।

अतिदग्ध का लक्षण—

अतिदग्धे स्रवेद्रक्तं मूर्च्छादाहज्वरादयः ॥ ३५ ॥

अतिदग्ध में—रक्त बहता है; रोगी को मूर्च्छा, दाह, ज्वर आदि हो जाते हैं।

गुदादि के अतिदग्ध का लक्षण—

गुदे विशेषाद्विण्मूत्रसंरोधोऽतिप्रवर्तनम् ।
पुंस्त्वोपघातो मृत्युर्वा गुदस्य शातनाद्ध्रुवम् ॥३६॥
नासायां नासिकावंशदरणाकुञ्चनोद्भवः ।
भवेच्च विषयाज्ञानं तद्वच्छ्रोत्रादिकेष्वपि ॥ ३७ ॥

गुदा में अतिदग्ध होने पर—मुख्यतः मल-मूत्र का अवरोध अथवा मल-मूत्र की अतिशय प्रवृत्ति, क्लीवता होती है; अथवा गुदा के विदीर्ण होने से अवश्य मृत्यु हो जाती है।

नासा में अतिदग्ध होने पर नासा का वंश फट जाता है, या सिकुड़ जाता है; गन्ध का ज्ञान रोगी को नहीं होता। यही लक्षण श्रोत्र, चक्षु, जिह्वा आदि के अतिशय जलने में होते हैं।

अतिदग्ध में कर्तव्य—

विशेषादत्र सेकोऽम्लैर्लेपो मधु घृतं तिलाः ।
वातपित्तहरा चेष्टा सर्वैव शिशिरा क्रिया ॥ ३८ ॥
अम्लो हि शीतः स्पर्शेन क्षारस्तेनोपसंहितः ।
यात्याशु स्वादुतां तस्मादम्लैर्निर्वापयेत्तराम् ॥३९॥

अतिदग्ध की चिकित्सा—इस अतिदग्ध की अवस्था में विशेष कर कांजी आदि अम्ल द्रव्यों से परिषेक करना चाहिये; मधु, घी और तिल का लेप करे। वात-पित्तनाशक उपचार वरते; सम्पूर्ण रूप में शीतल उपचार करना चाहिये। क्योंकि अम्ल स्पर्श में शीतल है; इस अम्ल से मिला हुआ क्षार तुरन्त ही मधुर ( उदासीन-अक्रिय ) बन जाता है; इसलिये विशेषतः अम्ल द्रव्यों से क्षार को शान्त करे।

वक्तव्य— पानीय क्षार के अतिदाह में—"पाययेताऽतियोगेऽत्र तं शीघ्रं सघृतं दधि। सगुडं वा दधिसरं तैलं वा ससितोपलम् ॥" संग्रह० सू० अ० ३९।

( विषाग्निशस्त्राशनिमृत्युतुल्यः
क्षारो भवेदल्पमतिप्रयुक्तः ।
स धीमता सम्यगनुप्रयुक्तो
रोगान्निहन्यादचिरेण घोरान् ॥ १ ॥ )

( थोड़ी बुद्धि वाले से प्रयुक्त क्षार विष-अग्नि-शस्त्र और बिजली की मृत्यु के समान ( तात्कालिक ) मृत्यु का कारण होता है। वही क्षार बुद्धिमान से भली प्रकार प्रयुक्त किये जाने पर जल्दी ही भयंकर रोगों को नष्ट करता है। )

क्षारसे अग्निकर्म की श्रेष्ठता—

अग्निः क्षारादपि श्रेष्ठस्तद्दग्धानामसम्भवात् ।
भेषजक्षारशस्त्रैश्च न सिद्धानां प्रसाधनात् ॥ ४० ॥

अग्निकर्म विधि—अग्नि क्षार से भी अधिक श्रेष्ठ है; क्योंकि अग्नि से जलाये रोगों का फिर उत्पन्न होना असम्भव होता है और जो रोग औषध, क्षार एवं शस्त्रों से सिद्ध नहीं होते; वे अग्नि से अच्छे हो जाते हैं।

त्वचादि में अग्निदाह—

त्वचि मांसे सिरास्नायुसन्ध्यस्थिषु स युज्यते ।

यह अग्निकर्म त्वचा, मांस, सिरा, स्नायु, सन्धि और अस्थि में बरता जाता है।

मषादि रोग में वर्ति आदि से त्वग्दाह—

मषाङ्गग्लानिमूर्धार्तिमन्थकीलतिलादिषु ॥ ४१ ॥
त्वग्दाहो वर्तिगोदन्तसूर्यकान्तशरादिभिः ।

मषक, अंगग्लानि, शिरःपीडा, अधिमन्थ, चर्मकील तिलादि रोगों में त्वचा में दाह करना चाहिये। इसमें वर्ति-( गुग्गुलु आदि की बनाई ),—गाय का दांत; सूर्यकान्तमणि अथवा शर आदि से त्वचा में दाह करना चाहिये।

अर्श आदि में मधु आदि से मांसदाह—

अर्शोभगन्दरग्रन्थिनाडीदुष्टव्रणादिषु ॥ ४२ ॥
मांसदाहो मधुस्नेहजाम्बवौष्ठगुडादिभिः ।

अर्श, भगन्दर, ग्रन्थि, नाडीव्रण, दुष्ट व्रण आदि, में, मधु-स्नेह; जाम्बवौष्ठ-गुड आदि से मांस में दाह करना चाहिये।

श्लिष्टादि रोग में मध्वादि से ही सिरा दाह—

श्लिष्टवर्त्मन्यसृक्स्रावनील्यसम्यग्व्यधादिषु ॥ ४३ ॥
सिरादिदाहस्तैरेव—

श्लिष्टवर्त्म में; रक्त बहाने वाले, असम्यग् वेधन में-मधु-

स्वेद-ग्राम्यवौद्र-गुड आदि से सिरा-स्नायु में दाह करना चाहिये।

अग्निदाह के अयोग्य स्थान—

—न दहेत्क्षारवारितान्।

अन्तःशल्यासृजो भिन्नकोष्ठान् भूरिव्रणातुरान् ॥४४॥

निषेध—जो व्यक्ति क्षार के लिये अयोग्य हैं-उनमें अग्नि-कर्म नहीं करना चाहिये। जिनके अन्दर शल्य हो, या जहाँ पर रक्त अन्दर हो; जिनका कोष्ठ विदीर्ण हो गया हो, जिनमें बहुत-से व्रण हों, उनमें दाह नहीं करना चाहिये।

सम्यग्दग्ध में कर्तव्य—

सुदग्धं घृतमध्वक्तं स्निग्धशीतैः प्रदेहयेत्।

भली प्रकार दाह हो जाने पर घी और मधु का लेप करके मुलैहठी-शालीमूल आदि स्निग्ध एवं शीतल द्रव्यों का लेप कर देना चाहिये।

सम्यग्दग्ध के लक्षण—

तस्य लिङ्गं स्थिते रक्ते शब्दवल्लसिकान्वितम् ॥४५॥

पक्वतालकपोताभं सुरोहं नातिवेदनम्।

सुदग्ध का लक्षण—भली प्रकार जलने पर रक्त के बन्द हो जाने पर स्थान बुद् बुद् शब्द की भाँति तथा लसीका युक्त हो जाता है; पाए के हुए लाल ताड़फल के समान अथवा कबूतर के रंगका स्थान हो जाता है। सुगमता से भरता है; इसमें अतिशय वेदना नहीं होती।

दुर्दग्ध तथा अतिदग्ध के लक्षण और भेदादि—

प्रमाददग्धवत्तत्र दुर्दग्धात्यर्थदग्धयोः ॥ ४६ ॥

चतुर्धा तत्तु तुच्छेन सह—

—तुच्छस्य लक्षणम्।

त्वग्विवर्णोष्यते ऽत्यर्थं नच स्फोटसमुद्भवः ॥ ४७ ॥

सस्फोटदाहतीव्रोषं दुर्दग्धम्—

—अतिदाहतः।

मांसलम्बनसङ्कोचदाहधूपनवेदनाः ॥ ४८ ॥

सिरादिनाशस्तृण्मूर्च्छाव्रणगाम्भीर्यमृत्यवः।

दुर्दग्ध और अतिदग्ध के लक्षण प्रमाद से किये दग्ध की भाँति होते हैं। यह प्रमाद दग्ध तुच्छ के साथ मिलाकर चार प्रकार का है। यथा—तुच्छ; दुर्दग्ध, अतिदग्ध, और सम्यग् दग्ध।

तुच्छ का लक्षण—त्वचा में विवर्णता, अतिशय जलन, और छाले उत्पन्न नहीं होते, यह तुच्छ दग्ध है।

दुर्दग्ध में छालों का उत्पन्न होना, दाह और तीव्र जलन होती है।

अतिदग्ध में मांस का लटकना, सिरा आदि का संकोच; दाह, धूम दर्शन, वेदना; सिरा आदि का नष्ट होना, प्यास, मूर्च्छा, गम्भीर व्रण और मृत्यु हो जाती है। [ सम्यक् दग्ध के लक्षण पहले कह दिये हैं ]।

तुच्छदग्ध की चिकित्सा—

तुच्छस्याग्निप्रतपनं कार्यमुष्णं च भेषजम् ॥ ४९ ॥

स्त्याने ऽस्रे वेदना ऽत्यर्थं विलीने मन्दता रुजः।

चिकित्सा—तुच्छ दाह में अग्नि से सेकना चाहिये और उष्ण औषध लगानी चाहिये। रक्त के जम जाने से अतिशय वेदना होती है, और रक्त के पिघलने से वेदना कम हो जाती है।

दुर्दग्ध की चिकित्सा—

दुर्दग्धे शीतमुष्णं च युञ्ज्यादादौ ततो हिमम् ॥५०॥

दुर्दग्ध में शीत और उष्ण औषध को बारा फिरती-बदल कर लगावे। पहले शीतल औषध बरते, फिर गरम औषध लगावे।

सम्यग्दग्ध की चिकित्सा—

सम्यग्दग्धे तवक्षीरिप्लक्षचन्दनगैरिकैः।

लिम्पेत्साज्यामृतैरूर्ध्वं पित्तविद्रधिवत्क्रिया ॥ ५१ ॥

भली प्रकार दाह होने पर प्रथम वंशलोचन, पिलखन, चन्दन, गेरू, इनको गिलोय और घी में मिलाकर लेप करे; पीछे से पित्त विद्रधि की भाँति चिकित्सा करे।

अतिदग्ध की चिकित्सा—

अतिदग्धे द्रुतं कुर्यात्सर्वं पित्तविसर्पवत्।

अतिदग्ध में—तुरन्त पित्तविसर्प की भाँति चिकित्सा करे।

[ संग्रह में—"स्त्याने रक्ते हिमैर्नोष्मा निष्क्रामति यतो बहिः। वेदना वर्धते तेन रुधिरं च विदह्यते ॥ उष्णं निष्क्रामयत् कुर्यात् उष्माणं मन्दतां रुजः ॥ ]

स्नेहदग्ध की चिकित्सा—

स्नेहदग्धे भृशतरं रूक्षं तत्र तु योजयेत् ॥ ५२ ॥

स्नेह से जलने पर अतिशय रूक्ष उपचार करना चाहिये।

( शस्त्रक्षाराग्नयो यस्मान्मृत्योः परममायुधम्।

अप्रमत्तो भिषक् तस्मात्तान् सम्यगवचारयेत् ॥१॥)

( क्योंकि शस्त्र, क्षार और अग्नि मृत्यु के श्रेष्ठ साधन हैं; इसलिये वैद्य सावधान होकर इनको भली प्रकार प्रयोग में लावे )।

सूत्रस्थान की समाप्ति—

समाप्यते स्थानमिदं हृदयस्य रहस्यवत्।

अत्रार्थाः सूत्रिताः सूक्ष्माः प्रतन्यन्ते हि सर्वतः ॥५३॥

इति श्रीवैद्यपतिसिंहगुप्तसूनुश्रीमद्वाग्भटविरचितायामष्टाङ्गहृदयसंहितायां सूत्रस्थाने क्षाराग्निकर्मविधिर्नाम त्रिंशत्तमोऽध्यायः ॥ ३० ॥

---

रहस्य ( गोप्य ) युक्त अष्टांगहृदय का यह स्थान समाप्त किया जाता है। इस स्थान में सूक्ष्म विषय सूत्रित ( गूंथे ) किये गये हैं; वे ही विषय सारे तन्त्र में फैलाये जायेंगे।

इस प्रकार विद्योतिनी टीका में क्षार-अग्निकर्मविधि नामक तीसवां अध्याय समाप्त हुआ है ॥३०॥

इति सूत्रस्थानं समाप्तम् ॥

# सूत्रस्थानोक्त यंत्र-शस्त्रों का संक्षिप्त परिचय

( १ ) ऋक्षमुखयन्त्र



( २ ) कङ्कमुखयन्त्र (क)



( ३ ) कङ्कमुखयन्त्र (ख)



( ४ ) भृङ्गमुखयन्त्र



( १-४ ) ऋक्षमुख, कङ्कमुख और भृङ्गमुख नामक ये यन्त्र स्वस्तिक यन्त्र के अन्तर्गत हैं। इनका उपयोग अस्थि-निमग्न शल्यों का उद्धरण करने में होता था।

आधुनिक शल्यचिकित्सा में हड्डी पकड़ने, बन्दूक की गोली निकालने, दांत निकालने, कर्णनासागत शल्य निकालने तथा अन्य कार्मों के लिये अनेक पशु-पक्षियों के मुखानुकारी स्वस्तिक यन्त्र प्रयुक्त होते हैं। इनके नाम कहीं अन्वेषकानुसार अधिकतर स्थानिककार्यानुसार रक्खे गये हैं। यथा—Forguson's Forceps; Tarabeuf's Forceps; Bedfords Forceps इत्यादि नाम अन्वेषकानुसार रक्खे हैं। Aural Forceps Dental Forceps; Bone Forceps इत्यादि नाम स्थानिककार्यानुसार रक्खे गये हैं। कतिपय नाम प्राणियों के अङ्गसादृश्यानुसार रक्खे गये हैं। यथा–सिंहमुख Lion Forceps, श्येनदन्तमुख Dental Hawk Bill Forceps, मूषिकमुख Mouse teeth Forceps, मकरमुख Crocodile Forceps, श्वामुख Bull dog Volsella etc.

( ५ ) सन्दंशयन्त्र



( ५ ) सन्दंश-यन्त्र दो प्रकार का होता है। इनका उपयोग त्वचा, मांस, सिरा और स्नायु-गत शल्यों का उद्धरण करने में था।

( ६ ) मुचुण्डीयन्त्र



( ६ ) मुचुण्डीयन्त्र अष्टाङ्गसंग्रह के अनुसार संदंशयन्त्र का भेद है। 'तद्वच्च मुचुण्डी, सा तु ऋजुरलक्ष्णा सूक्ष्मदन्ता सक्तद्विमुखा मूले रुचकनद्धा वलयपीडनाच्चित्रुतार्मशोषगम्भीरव्रणाधिमांसहरणे—"

( ७ ) नाडीयन्त्र





( ७ ) नाडीयन्त्र अनेक प्रकार के होते थे। इनकी संख्या २० थी। इनका उपयोग–स्रोतों में फँसे हुये शल्य को देखने एवं निकालने में; आशयों का निरीक्षण करने में, कार्य में सुगमता प्राप्ति के लिये, आशय में भरे द्रव्य के आचूषण करने में होता था। ये यन्त्र स्रोतसों के आदेशानुसार बनाये जाते थे। इसी से इनकी लम्बाई और चौड़ाई निश्चित नहीं थी।

आधुनिक शल्यचिकित्सा में बहुत नाडीयन्त्र व्यवहृत होते हैं। इनको डायरेक्टर Director, कहते हैं। यथा—Probe director, Hernia director, Lithotomy director; Fistula director इत्यादि।

दूषित दूध निकालने के लिये ( ब्रेस्ट पम्प Breast Pump ) नामक नाडीयन्त्र का उपयोग होता है। छाती में जब जलसंचय ( Pleurisy with, effusion ) होता है, तब जल निकालने के लिये ( पोटेन्स अस्पिरेटर, Potains Aspirator ) नामक नाडीयन्त्र और पथरी फोड़ने के पश्चात् उसमें कण निकालने के लिये ( इवेक्युएटर Evacuator, ) नाडीयन्त्र संप्रति व्यवहृत होते हैं।

( ८ ) अर्शोयन्त्र



( ८ ) अर्शोयन्त्र नाडीयन्त्रान्तर्गत है। यह लोहे, हाथीदांत, सींग या लकड़ी से निर्मित किया जाता था। आकार गौ के स्तन के समान होता था, एवं बीच में खोखला रहता था। पुरुषों के लिये इनका आकार ४ अङ्गुल एवं परिधि ५ अङ्गुल की होती थी। स्त्रियों के लिये अधिक चौड़े और ६ अङ्गुल परिधि के बनाये जाते थे। इनमें दो छिद्र होते थे। पहला छिद्र रोग के

निरीक्षणार्थ और दूसरा कार्यार्थ होता था। यह कार्य प्रायः क्षार और दाह द्वारा होता था। छिद्र की लम्बाई ३ अङ्गुल और परिधि अङ्गुष्ठ के समान होती थी। छिद्र से आध अङ्गुल की दूरीपर आधा अङ्गुलभर ऊंचा एक गोल उभार होता था।

वाग्भट ने उपर्युक्त दोनों प्रयोजनों की सिद्धि के लिये भिन्न २ यन्त्रों का उपयोग बताया है। इनकी लम्बाई एवं परिधि एक समान होती थी। ये दोनों इकट्ठे प्रयुक्त किये जाते थे। एक से रोगपरीक्षण और दूसरे से क्रियासम्पादन होता था।

( ९ ) वस्तियन्त्र ( क )



( १० ) वस्तियन्त्र ( ख )



(९-१०) वस्तियन्त्र में एक थैली और एक नली होती थी। यह नली किसी धातु या लकड़ी की बनाई जाती थी; जो कि चिकनी, साफ, दृढ और गौ की पूँछ की भाँति जड़ से मोटी और आगे से पतली होती थी। इसके सिरे पर गोल मुख होता था। इनकी आकृति, लंबाई और परिधि में अवस्थानुसार भेद होता था।

वस्ति पशुओं के मूत्राशय से बनाई जाती थी। दुर्गन्ध को दूर करनेके लिये चूने और पानी से अच्छीतरह साफ करके उसे खूब सुखा लेते थे। वस्ति स्वच्छ और चिकनी होती थी। यदि मूत्राशय नहीं मिलता था, तो मेढक की त्वचा अथवा उदरझिल्ली की बनाई जाती थी। सबके अभाव में वस्त्र या चर्म की बनाते थे।

( ११ ) जलोदरयन्त्र



( ११ ) जलोदरयन्त्र नाडीयन्त्रान्तर्गत है। यह किसी धातु अथवा मोर के पंख के समान खोखली वस्तु से बनाया जाता था। इसके दोनों ओर मुख होता था।

( १२ ) अङ्गुलीयन्त्र



( १२ ) अंगुलीयन्त्र हाथीदाँत या लकड़ी से बनाया जाता था। लम्बाई ४ अङ्गुल की होती थी। इसका उपयोग रोगी का मुख खोलने और अङ्गुलियों की रक्षा करने में होता था।

( १३ ) सर्प्याकृतिशलाका







( १३ ) शलाकायन्त्र नाना प्रकार के हैं। इनकी संख्या अट्ठाइस है। पर यह संख्या अनिश्चित है। कार्य, कारण और अवस्था से इनकी लम्बाई एवं परिधि में भी भेद होता था। इनका उपयोग एषण, व्यूहन ( अटकी हुई पूय को खींचने ) चालन, आहरण और स्रोतोगत शल्य के उद्धरण आदि में किया जाता था।

( १४ ) गर्भशङ्कुयन्त्र



( १४ ) गर्भशङ्कुयन्त्र का अग्रभाग अङ्कुश के समान टेढ़ा होता था। इसका उपयोग मूढगर्भ में किया जाता था। यह शङ्कु मण्डलाग्र से शिरोविदारण करने के पश्चात् आहरण करने के लिये प्रयुक्त होता था। अंग्रेजी में इस यन्त्र को ( ब्लन्ट हुक एण्ड क्रोचेट Blunt hook and Crotchet ) कहते हैं।

( १५ ) अश्मरीहरयन्त्र



( १५ ) अश्मरीहरयन्त्र का उपयोग अश्मरी के शस्त्रकर्म में और अश्मरी को मूत्राशय से निकालने में किया जाता था।

( १६ ) मण्डलाग्रशस्त्र



( १६ ) मण्डलाग्रशस्त्र का एक सिरा गोल तथा दूसरा सिरा उस्तरे के समान होता था। वाग्भट के अनुसार इसका आकार तर्जनी के नख की तरह होता था। इसका उपयोग—गलशुण्डिकारोग में, मूढगर्भ में और आँख के रोग आदि में, तथा आँख की वृद्धि ( अर्श ) में एवं जिह्वा के अधिजिह्वारोग में छेदन लेखन के लिये था।

( १७ ) करपत्रशस्त्र



( १७ ) करपत्रशस्त्र के शब्दार्थ से विदित होता है कि यह हाथ की अङ्गुलियों के समान होता था और इससे छेदन और लेखन का कार्य लिया जाता था। कोई आचार्य इसे बढ़ई की आरी के समान स्वीकार करते हैं। इसका उपयोग हड्डियों के

काटने में होता था। अंग्रजी में इसे ('बोन सा' Bone sow) कहते हैं।

( १८ ) वृद्धिपत्रशस्त्र



( १८ ) वृद्धिपत्रशस्त्र का आकार 'वृद्धि' वृक्ष के पत्ते की तरह होता था। इसके दो स्वरूप थे। सीधा, जिससे त्वचा की विद्रधियाँ खोली जाती थीं। वक्र, जिससे गम्भीर विद्रधियां खोली जाती थीं। इसका उपयोग—व्रण के पास से बालों को हटाने में, छेदन या लेखन करने में, वृद्धिरोग के शल्यकर्म में और सिर में काकपद करने में होता था।

( १९ ) नखशस्त्र



( १९ ) नखशस्त्र दो प्रकार का होता था। वक्रधार और ऋजुधार। इसका उपयोग—छेदन, भेदन, लेखन और विशेषतः आचूषण क्रिया में किया जाता था। अंग्रेजी में इसे ( नेलपेरर Nail Parer ) कहते हैं।

( २० ) मुद्रिकाशस्त्र



( २० ) मुद्रिका शस्त्र का आकार तर्जनी के प्रथम पर्व की भाँति होता था। वाग्भट के अनुसार इसका दूसरा नाम 'अङ्गुलिशस्त्र' था। इसका उपयोग-गलरोग और मूढगर्भ ( विषकुम्भक ) में छेदन-भेदन के लिये होता था। अंग्रेजी में इसे ( फिंगर नाइफ Finger Knife ) कह सकते हैं।

( २१ ) उत्पलपत्रशस्त्र



( २१ ) उत्पलपत्रशस्त्र का आकार कमल के पत्ते की भाँति होता था। इसका अग्रभाग नोकदार एवं तेज होता था। इसका उपयोग—काटने, छेदने और मुख्यतः सिरावेध में होता था। अंग्रेजी में इसको ( लान्सेट Lancet ) कह सकते हैं।

( २२ ) अर्द्धधारशस्त्र



( २२ ) अर्द्धधारशस्त्र को कई आचार्य एक धारवाला मानते हैं। डल्हण ने इसे लम्बाई में आधी धारवाला कहा है। इसका उपयोग शरीर को विभक्त करने में होता था।

( २३ ) सूचीशस्त्र







( २३ ) सूचीशस्त्र के तीन भेद थे। पहला तीन अङ्गुल लम्बा; जो मांसल स्थानों को सीने में प्रयुक्त किया जाता था। दूसरा ढ़ाई अङ्गुल लम्बा; जिसका उपयोग जोड़ों के पास जहां कि मांसल-पेशियां कम हैं, वहां होता था। तीसरा दो अंगुल लम्बा; जिसका उपयोग आमाशय, आंत, अण्डकोश आदि स्थानों को सीने के लिये होता था। सीने के अतिरिक्त इनका उपयोग कोष्ठ से द्रव निकालने में, गतिव्रण तथा अर्बुदों की चिकित्सा में होता था। इससे चिकित्सा में क्षारसूत्र प्रविष्ट करते थे। अथवा बन्ध देकर रक्तस्राव रोका जाता था। ये सब सूचीशस्त्र धनुष के समान अर्द्ध-गोल होते थे।

( २४ ) कुशपत्रशस्त्र



( २४ ) कुशपत्रशस्त्र कुश के पत्ते के समान बारीक, नोकदार पतला और तेज धार का होता था। इसका उपयोग विद्रधि से पूय निकालने के लिये था। इसे प्रायः कोमल स्थानों पर व्यवहार करते थे। अंग्रेजी शल्यचिकित्सा में इसका सादृश्य ( 'पेजेट का नाइफ या बिस्तुरी' Paget's Knife or Bistoury ) के साथ होता है।

( २५ ) आटीमुखशस्त्र



( २५ ) आटीमुखशस्त्र की आकृति 'आटी' पक्षी के समान होती थी। इसका भी उपयोग पूय निकालने के लिये था। आटीमुख को ( 'हाकबिलसीज़र्स' Hawk Bill Scissors ) कहते हैं।

( २६ ) शरारीमुखशस्त्र



( २६ ) शरारीमुखशस्त्र का आकार शरारीपक्षी के समान होता था। यह पक्षी धवलस्कन्ध और रक्तशीर्षक भेद से दो प्रकार का होता है। दोनों में से प्रथम को शरारी कहते हैं। शरारीमुखी सुश्रुत में कैंची कही गई है। वाग्भट में 'शरार्यास्य' और 'कर्तरी' ये दोनों शस्त्र पृथक् २ कहे गये हैं। इसका भी उपयोग विस्रावण में होता था।

( २७ ) अन्तर्मुखकर्तरिकाशस्त्र



( २७ ) अन्तर्मुखशस्त्र भी एक प्रकार की कर्तरी का ही भेद है। वाग्भट में इसका आकार अर्धचन्द्राकार लिखा है और इसका उपयोग विद्रधियों में से पूय निकालने को बताया है। 'अथवा अर्धचन्द्रेण शस्त्रेणैव मृतगर्भस्य बाहुयुगलं सञ्छिद्य बाहू निस्सारयेत्' हारीत की इस उक्ति से इस शस्त्र का उपयोग मूढगर्भ में बाहुच्छेदन करने का भी है। अंग्रेजी में कर्तरी को ( पेयर औफ सीज़र्स Pair of Scissors ) कहते हैं।

( २८ ) त्रिकूर्चकशस्त्र



( २८ ) त्रिकूर्चकशस्त्र लकड़ी या धातु की मूठ में तीन कूर्चक ( नोकदार कूचियां ) लगाकर बनाया जाता था। इन कूर्चकों के बीच का अन्तर एक चावल का रहता था। इसका उपयोग कुष्ठरोग में और नासार्शस् में लेखनकर्म से रक्त निकालने में होता था।

वाग्भट में इसी प्रकार के दो अन्य शस्त्रों का वर्णन है। पहला 'कूर्च' है। एक लकड़ी की मूठ में सात या आठ सुइयां लगाकर इसका निर्माण किया जाता था। इसका उपयोग उपरि त्वचा के लेखन करने में होता था। दूसरे का नाम 'खज' है। इस में डेढ़ अङ्गुल लम्बी आठ तेज सुइयाँ लगी रहती थीं। इसका उपयोग नासार्शस् में रक्त निकालने का था।

( २९ ) कुठारिकाशस्त्र



( २९ ) कुठारिकाशस्त्र के लकड़ी के बने हत्थे की लंबाई साढ़े सात अङ्गुल की होती थी। इसका फलक गौ के दांत के आकार का एक अङ्गुल लंबा होता था और उपयोग अस्थिस्थित सिराओं के वेध में किया जाता था। अंग्रेजी में कुठारिका को ( एक्सशेप्डनाइफ Axe-shapeb Knife ) कहते हैं।

( ३० ) व्रीहिमुखशस्त्र



( ३० ) व्रीहिमुखशस्त्र का मुख व्रीहि के समान आगे से तेज होता था। इसका उपयोग—मांसल प्रदेशीय सिराओं के वेध करने में, वृद्धि, जलोदर, गुल्म और विद्रधि आदि के वेधन एवं भेदन करने में किया जाता था। इसका प्रयोग करते समय शस्त्र को इस प्रकार पकड़ा जाता था कि इस की मूठ करतल के मध्य में और नोक अंगुष्ठ तथा तर्जनी अंगुलियों के मध्य में आ जाय। अंग्रेजी में इसे ( ट्रोकार Trocar ) कहते हैं।

( ३१ ) आराशस्त्र



( ३१ ) आराशस्त्र लकड़ी की मूठ में मोटी सूई लगाकर बनाया जाता था। मूठ गौ के पूँछ के समान पीछे से मोटी होती थी। इसका सिरा तेज नोकदार रहता था। आकृति चमारों के सूये-जैसी मिलती थी। इसका उपयोग—शोथ के पकापक का निश्चय करने में, कर्णपाली रोग में, वेधन करने में तथा अस्थि आदि के वेधन करने में किया जाता था। अंग्रेजी में आरा को ( आल Awl ) कहते हैं।

( ३२ ) वेतसपत्रशस्त्र



( ३२ ) वेतसपत्रशस्त्र वेत के पत्ते की भांति तेज शस्त्र था। इसकी मूठ और शस्त्र दोनों चार चार अंगुल का होता था और चौड़ाई एक अंगुल की होती थी। इसका उपयोग वेधन करने में किया जाता था। अंग्रेजी में इसको ( नैरो क्लेडेडनाइफ या स्कालपेल Narrow Claded Knife or Scalpel ) कह सकते हैं।

( ३३ ) बडिशशस्त्र

( ३३ ) बडिशशस्त्र 'बंसी' ( मछली को पकड़नेवाले हुक ) के समान सिरे पर मुड़ा हुआ आधे चन्द्रमा की भांति बनाया जाता था और जौ के पत्ते की भांति तेज रहता था। इसका उपयोग—मूत्रमार्ग में फँसी अश्मरी को खींचने में, अक्षिरोगों में और गलशुण्डिका में किया जाता था।

( ३४ ) दन्तशङ्कुशस्त्र

( ३४ ) दन्तशङ्कुशस्त्र चौखूंटा एवं जौ के पत्ते की भांति तेज किनारों वाला शस्त्र था। इसका उपयोग—कपालिका, दन्तशर्करा आदि दोषों को दूर करने में होता था।

( ३९ ) एषणीशस्त्र

( ३९ ) एषणी शस्त्र का सिरा गण्डूपद के समान होता था। यह शस्त्र दो प्रकार का था। पहला कठिन, जो लोहे आदि कठिन वस्तु से बनाया जाता था और इसका उपयोग गम्भीर व्रणों की परीक्षा में किया जाता था। दूसरा मृदु, जो नाल आदि मृदु वस्तु से बनाया जाता था और इसका उपयोग—ऊपरी त्वचा के व्रणों की परीक्षा में था। अन्वेषण, भेदन और अनुलोमन ये तीन कार्य एषणी के थे। अंग्रेजी में ( शार्प प्रोब Sharp Probe ) या ( नीडल शेप्ड प्रोब Needle Shaped probe ) कह सकते हैं।

वाग्भट में एक ऐसी एषणी का वर्णन है, जिसमें छिद्र होता था। उसमें सूत्र डालकर भगन्दर आदि में प्रयुक्त किया जाता था। इसके अतिरिक्त वाग्भट में 'कुरव' के समान आकारवाली एषणी का वर्णन है। जिसका उपयोग 'लिङ्गनाश' में होता था। लिंगनाशवेधनी शलाका को अंग्रेजी में ( क्याटारास्ट नीडल, Cataract Needle ) कहते हैं।

## इति यन्त्र-शस्त्र संक्षिप्त परिचय

# अथ शारीरस्थानम् ।

## प्रथमोऽध्यायः ।

अथातो गर्भावक्रान्ति शारीरं व्याख्यास्यामः ।
इति ह स्माहुरात्रेयादयो महर्षयः ।

अब इसके आगे गर्भावक्रान्ति शारीर का व्याख्यान करेंगे-जैसा कि आत्रेय आदि महर्षियों ने कहा था ।

वक्तव्य—अवक्रान्ति अवक्रमण-आना; जिस प्रकार से आत्मा गर्भत्व को प्राप्त होता है ।

गर्भस्थिति का परिचय—

शुद्धे शुक्रार्तवे सत्वः स्वकर्मक्लेशचोदितः ।
गर्भः सम्पद्यते युक्तिवशादग्निरिवारणौ ॥ १ ॥

शुक्र और आर्त्तव के शुद्ध होने पर अपने कर्मों के क्लेश से प्रेरित हुआ सत्त्व ( मन ) युक्ति ( सामर्थ्य ) के अधीन बनकर गर्भरूप हो जाता है, जिस प्रकार कि अरणी में अग्नि ( युक्ति से ) बन जाती है ।

वक्तव्य—क्लेश-"अविद्यास्मितारागद्वेषाभिनिवेशाः पंच क्लेशाः"-इनसे बंधा हुआ ही मन जन्म के बन्धन में बंधता है । कर्मक्लेश से रहित -वीतराग पुरुषों का जन्म नहीं होता । इसी से कहा है:—"चित्तमेव हि संसारि रागादिक्लेशदूषितम् । तदेव तैः विनिर्मुक्तं मुक्तमित्यभिधीयते ।।" युक्तिवशात् जिस प्रकार मथ्य-मन्थन-मथक आदि सम्पूर्ण सामग्री के बिना आग नहीं बनती; उसी प्रकार गर्भ भी नहीं बनता, सम्पूर्ण साधन होने पर ही गर्भ बनता है । इसी से चरक में कहा है-एषामयं नानाविधानामेषां गर्भकराणां भावानां समुदायादभिनिवर्तते गर्भः; यथा कूटागारं नानाद्रव्यसमुदायात्; यथावा रथो नानारथाङ्गसमुदायात्; तस्मा दैतदवोचाम-मातृजश्चायं गर्भः ! पितृजश्च, आत्मजश्च, सात्म्यजश्च, रसजश्च, अस्ति च सत्त्वमौपपादुकमिति ( होवाच भगवानात्रेयः )-चरक शा. अ. ३।१४ ।

गर्भ की वृद्धि—

बीजात्मकैर्महाभूतैः सूक्ष्मैः सत्त्वानुगैश्च सः ।
मातुश्चाहाररसजैः क्रमात्कुक्षौ विवर्द्धते ॥ २ ॥

शुक्र आर्त्तव रूप में परिणत-गर्भजनन स्वभाव वाले, सत्त्व-रज और तमोमय, सूक्ष्म आकाशादि महाभूतों से और माता क आहार रसजन्यों से गर्भ क्रमशः कुक्षि में बढ़ता है ।

वक्तव्य—महाभूत इस गर्भ को बनाते हैं-यथा-(१)"भूतैश्चतुर्भिः सहितः सुसूक्ष्मै: मनोजवो देहमुपैति देहात् ॥ चरक, (२) अतीन्द्रियैस्तैरतिसूक्ष्मरूपैरात्मा कदाचिन्न वियुक्तरूपः । न कर्मणा नैव मनोमतिभ्यां न चाप्यहङ्कारविकारदोषैः ॥ चरक. शा. अ. २।३७

गर्भस्थ अदृश्य जीव का निदान—

तेजो यथाऽर्करश्मीनां स्फटिकेन तिरस्कृतम् ।
नेन्धनं दृश्यते गच्छत्सत्त्वो गर्भाशयं तथा ॥ ३ ॥

जिस प्रकार कि सूर्य की किरणों का तेज स्फटिक के बीच में होने पर इन्धन में जाता हुआ (आंख से) दिखाई नहीं देता, उसी प्रकार सत्त्व गर्भाशय में जाता हुआ दिखाई नहीं देता ।

वक्तव्य—लैन्स में से गुजरती हुई सूर्य की किरणें नहीं दीखतीं, परन्तु रूई या तिनको को जलते देखकर किरणों का आना प्रतीत होता है; उसी प्रकार गर्भाशय में सत्त्व का आना कार्य से देखा जाता है ।

गर्भस्थ में ही आत्मावयता—

कारणानुविधायित्वात्कार्याणां तत्स्वभावता ।
नानायोन्याकृतीः सत्त्वो धत्ते ऽतो द्रुतलोहवत् ॥४॥

सब कार्य कारण के समान ही होते हैं; इसलिये कार्यों में कारणों की समानता रहती है । जिस प्रकार कि पिघलाया सीसा या लोह धातु जैसे भी सांचे में डाला जाता है; वैसे ही आकार का बन जाता है, उसी प्रकार मन भी नाना प्रकार की जाति एवं आकृति को धारण करता है ।

वक्तव्य—चरक में—यथा-कनकरजतताम्रत्रपुसीसकान्यासिच्यमानानि तेषु तेषु मनूचित्रविग्रहेषु, तानि यदा मनुष्यबिम्बमापद्यन्ते, तदा मनुष्यविग्रहेण जायते ।" चरक.शा.अ.३।१६

गर्भ में स्त्री-पुंसादि का निदान—

अत एव च शुक्रस्य बाहुल्याज्जायते पुमान् ।
रक्तस्य स्त्री, तयोः साम्ये क्लीबः—

इसीलिये शुक्र की अधिकता से पुरुष उत्पन्न होता है; और रक्त ( आर्त्तव ) की अधिकता से स्त्री और दोनों की समानता से नपुंसक उत्पन्न होता है ।

वक्तव्य—पुरुष और स्त्री की उत्पत्ति के विषय में कई विचार है-आयुर्वेद में सौम्य-शुक्र की अधिकता से पुत्र और स्त्रियां आग्नेय-रक्त की अधिकता से उत्पन्न होती हैं-यह कल्पना है । स्त्री में स्त्रीबीज अन्दर रहने से वे आग्नेय हैं; पुरुष में पुंबीज शरीर के बाहर रहने से वे सौम्य हैं । आग्नेय और सौम्य तत्त्व ही सृष्टि को उत्पन्न करते हैं । इसी के आधार पर दारु वाहिने कहा है-(१) "स्त्रीपुंसयोस्तु संयोगे यथादौ सृजेत् पुमान् । शुक्रं ततः पुमान् वीरो जायते बलवान् दृढः ॥ अथ चेद् वनिता पूर्वं विसृजेद् रक्तसंयुतम् । ततो रूपान्विता कन्या जायते दृढसंहता।॥ (२) स्त्री और पुरुष दोनों में पुंबीज और स्त्रीबीज होते हैं । जिसमें जिस बीज की अधिकता होती है; उसीसे वह पुरुष या स्त्री यह संज्ञा होती है । स्त्रियों में भी शुक्र है-परन्तु उनमें पुंशुक्र ( पुंबीज ) का अभाव रहता है; इसीसे वाधि-

